# अनुक्रम

# भूमिका

एक बार प्लेटो ने कहा था : 'I am no writer of history', किन्तु डायोजेनीस (Diogenes) ने उत्तर दिया था : Every great writer is a writer of history, let him treat on almost what subject he may. He carries with him for thousands of years a portion of his times'। इसी 'portion of his times' को ढूंढ़ने का प्रयास प्राचीन अथवा अर्वाचीन साहित्य के अध्ययन में डूबा रहता है। साहित्य के पृष्ठों में अपने को ढूंढ़ने के लिए आज का मानव जितना सचेष्ट है उतना वह पहले कभी नहीं था। मनुष्य के सुख-दुःख की परिधि में उस साहित्यिक क्रम के शाश्वत होते हुए भी साधारणतः उसकी गति हमारी सामान्य दृष्टि से ओझल रहती है। साहित्य का निर्माता कोई महापुरुष हमारे बीच भले ही विद्यमान हो, किन्तु छोटे-से वर्तमान काल के भीतर वह और प्रतिक्षण बनने वाला साहित्य हमें एक साथ ही दृष्टिगोचर नहीं होता। तब भी हमारा दृष्टिकोण अविच्छिन्न रूप से साहित्य की गति-विधि के साथ सम्बद्ध रहता है। अतीत और भविष्य के साथ सम्बन्ध स्थापित करके ही साहित्य अपने अस्तित्व के सत्य की घोषणा करता है। विश्व-मानव अत्यन्त उत्सुकतापूर्वक साहित्य के झरोखे से ही अतीत की गुफ़ा में से प्रवाहित अपनी जीवन-धारा को देखता और अपने गम्भीरतम उद्देश्यों को विविध प्रकार की साधनाओं, भूलों और संशोधनों द्वारा प्राप्त करता हुआ अपने भावी जीवन को सिंचित होते हुए देखने की उत्कट अभिलाषा रखता है। अतीत की प्रेरणा और भविष्य की चेतना नहीं तो साहित्य नहीं। अतीत, वर्तमान और भविष्य की कड़ियों की अनन्त शृंखला के रूप में भावों

की वृद्धि होती चली जाती है और मनुष्य अपनी प्रगति के नियमों और सिद्धान्तों को, अपनी वास्तविक सत्ता के विकास को 'मंगल के कंकण पहने दोनों हाथों से आवृत' किए रहता है। रवीन्द्रनाथ ठाकुर ने कहा है कि विश्व-मानव का विराट् जीवन साहित्य द्वारा आत्म-प्रकाश करता आया है। ऐसे साहित्य की गति-विधि आँकने का तात्पर्य कवियों और लेखकों की जीवनियों, भाषा तथा पाठ-सम्बन्धी अध्ययनों तथा साहित्यिक रूपों आदि का अध्ययन करना मात्र ही नहीं है, वरन् उसका सम्बन्ध संस्कृति के इतिहास से है, मनुष्य के मन से, सभ्यता के इतिहास मे साहित्य द्वारा सुरक्षित मन से, है। हम मथुरा के मन्दिरों की तुलना मदुरा के मन्दिरो से भले ही करें, किंतु ये भव्य मन्दिर सचित मानवी अनुभव की अबाध धारा के प्रतीक ह, यह हमे भूल न जाना चाहिए। साहित्य भी केवल अध्यापको द्वारा पढाई जाने वाली चीज़ नही है, वरन् वह मनुष्य के शाश्वत जीवन मे आनन्द और अमृत का चिह्न है। हम अनेक छोटे-बडे ग्रयों, पत्र-पत्रिकाओं, जीवनियों, युग की प्रवृत्तियों का अध्ययन आदि करके मनुष्य की रचनात्मक शक्ति की ही व्याख्या करते हैं और व्यक्ति को व्यापकत्व प्रदान करते है। साहित्य जीवन का अनुकरण करता है, किन्तु उस दृष्टि से नहीं जिस दृष्टि से अर्थशास्त्र या इतिहास जीवन का अनुकरण करता है। उसमे कलाकार की प्रतिभा द्वारा एक युग की आत्मा 'The universal mind of man.' अभिव्यक्त होता है। इसलिए एक विशेप युग के साहित्य की गति-विधि का अध्ययन करना मनुष्य के मन की लम्बी यात्रा की एक मंज़िल का अध्ययन करना है, और मानव-सभ्यता के इतिहास में इस प्रकार के अध्ययन अत्यन्त मूल्यवान् हैं।

हिन्दी तथा अन्य आधुनिक भारतीय भाषाओ में गद्य-साहित्य का आविर्भाव भारतीय जीवन मे उस मंज़िल का द्योतक है जब वह मध्ययुगीन वातावरण से बाहर निकल कर वैज्ञानिकता का प्रतीक बना। हमारा समूचा गद्य-साहित्य जीवन के परिष्करण और उत्थान का साहित्य

है। आज उसके माध्यम द्वारा हम अन्तर्राष्ट्रीय ज्ञान-विज्ञान के सम्पर्क में आए हैं। संसार के लगभग सभी प्राचीन साहित्यों में काल्पनिक या काव्य-साहित्य को प्रधानता मिली है। साहित्य के इतिहास का अध्ययन करने से यही निष्कर्ष निकलता है कि मौखिक रूप में किसी सुन्दर प्राकृतिक दृश्य या मानसिक भावावेग का वर्णन करने वाला पहला व्यक्ति कवि रहा होगा। वैसे भी मनुष्य के जीवन में बुद्धि-तत्त्व से पहले हृदय-तत्त्व का स्थान है। काल्पनिक या काव्य-साहित्य के अतिरिक्त ज्ञानवर्द्धक साहित्य को साहित्य की शास्त्रीय परिभाषा के अन्तर्गत परिगणित नहीं किया जाता। विश्व-साहित्य के इस विकास-क्रम में भारतीय साहित्य अपवाद-स्वरूप नहीं रहा। संस्कृत में काव्य ही लोकोत्तर आनन्द प्रदान करने वाला माना गया है। ईसा की नवीं दसवीं शताब्दी से अपभ्रंश-परम्परा टूट जाने के बाद लगभग सभी भारतीय भाषाओं के साहित्यों ने संस्कृत के आदर्शों का पालन किया। अरबी-फ़ारसी साहित्यों के साथ सम्पर्क स्थापित हो जाने पर भी गद्य-रचना को कोई प्रोत्साहन न मिल सका। अतएव हिंदी-गद्य के लिए ईसा की उन्नीसवीं शताब्दी ही महत्त्वपूर्ण है, यद्यपि उससे पहले भी गद्य मिलता है, किन्तु कम और स्फुट रूप में। उन्नीसवी शताब्दी से पूर्व वह साहित्य का प्रधान अंग न बन पाया था। ऐतिहासिक घटना-चक्र के अनुसार उन्नीसवीं शताब्दी के भारतवर्ष में एक नवीन युग की अवतारणा हुई। उस समय भारत-वासियों का पश्चिम की एक सजीव और उन्नतिशील जाति के साथ सम्पर्क स्थापित हुआ। यह जाति अपने साथ यूरोपीय औद्योगिक क्रांति के बाद की सभ्यता लेकर आई थी। उसके द्वारा प्रचलित नवीन शिक्षा-पद्धति, वैज्ञानिक आविष्कारों और प्रवृत्तियों से हिंदी साहित्य अछूता न रह सका। शासन-सम्बन्धी आवश्यकताओं तथा जीवन की नवीन परि-स्थितियों के कारण गद्य जैसे नवीन साहित्यक माध्यम की आवश्यकता हुई और वास्तव मे गद्य के द्वारा ही हिंदी में आधुनिकता का बीजा-रोपण हुआ (उन्नीसवी शताब्दी पूर्वार्द्ध में), न कि काव्य द्वारा। वास्तव

से एक नवीन युग से एक नवीन चिंतन-पद्धति से परिचित-पोषित शिक्षित समुदाय के आविर्भाव के कारण हिंदी में गद्य-परम्परा के क्रमबद्ध इतिहास का सूत्रपात पहले-पहल उन्नीसवीं शताब्दी में हुआ, यद्यपि उन्नीसवीं शताब्दी से पूर्व हिंदी में गद्य का पूर्ण अभाव नहीं था। वास्तव में गद्य के विकास के लिए एक से अधिक परिस्थितियों के उत्पन्न हो जाने के कारण गद्य का विकास [illegible] तीव्र गति से हो गया था। हिन्दी साहित्य के खोज विद्यार्थियों द्वारा उन्नीसवीं शताब्दी से पूर्व के हिन्दी गद्य के स्फुट उदाहरण उपलब्ध हो चुके हैं, यद्यपि अभी बहुत कार्य शेष है। जो सामग्री अभी तक उपलब्ध हुई है वह दान-पत्रों, पट्टे-परवानों, सनदों, वार्ताओं, टीकाओं आदि के रूप में है। और क्योंकि उस समय हिन्दी प्रदेश के राजनीतिक, साहित्यिक और धार्मिक चेतना के प्रधान केन्द्र व्रज और राजस्थान में थे, इसलिए उन्नीसवीं शताब्दी से पूर्व के गद्य के स्फुट उदाहरण भी व्रजभाषा और राजस्थानी में मिलते हैं। मुसलमानी शासन-काल में खड़ीबोली का प्रचार समस्त उत्तर भारत में हो गया था और उसने मुस्लिम राज-दरबारों में अपना स्थान बना लिया था; उसका प्रभाव हिन्दी कवियों पर पड़े बिना न रह सका। किन्तु परम्परा के अनुसार व्रजभाषा और राजस्थानी काव्य-भाषाएँ बनी रहीं और जब किसी ने भूले-भटके गद्य-रचना प्रस्तुत की तो इन्हीं दो भाषाओं का प्रयोग किया। उन्नीसवीं शताब्दी पूर्वार्द्ध में ज्यों-ज्यों परिस्थिति बदलती गई, सर जॉर्ज ग्रियर्सन के शब्दों में ज्यों-ज्यों 'कलकत्ता सिविलाइज़ेशन' का प्रचार एवं प्रसार होता गया, त्यों-त्यों साहित्य तथा व्यावहारिक कार्य-क्षेत्र में खड़ीबोली प्रधानता ग्रहण करती गई। सच बात तो यह है कि खड़ीबोली को उन्नीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ या उससे कुछ पहले से नवीन शासकों और प्रेस-जैसे वैज्ञानिक आविष्कार का आश्रय प्राप्त हुआ और कलकत्ता उसका विकास-केन्द्र बना। इस प्रकार उसमें एक नवीन युग की नवीन चेतना एवं प्रेरणा के फलस्वरूप गद्य का क्रमबद्ध इतिहास प्रस्तुत हुआ।

उन्नीसवी शताब्दी के पूर्वार्द्ध में हिन्दी साहित्य परम्परा और रूढ़ि का अनुसरण कर रहा था। नवीनता यदि मिलती है तो वह केवल खड़ी-बोली गद्य के रूप में—नवीन इस अर्थ मे कि इसी समय वह साहित्य का एक प्रमुख और स्थायी अंग बना। हमें इस समय खड़ीबोली गद्य की निश्चित अटूट परम्परा मिलने लगती है जिससे उसके उज्ज्वल भविष्य का पता भी चलता है। खडीबोली ने अपने बाल्य-काल में ही संसार के जिन विविध विषयों का भार वहन किया उसे देखकर आश्चर्य हुए विना नही रह सकता। प्राथमिक शिक्षा, गणित, बीजगणित, ज्यामिति, क्षेत्र-विज्ञान, इतिहास, भूगोल, अर्थशास्त्र, समाज-शास्त्र, विज्ञान, चिकित्सा, राजनीति, आईन, कृषि-कर्म, ग्राम-शासन, ग्राम-जीवन, तार, कला-दस्तकारी, शिक्षा, यात्रा, नीति, धर्म, ज्योतिष, दर्शन, अँग्रेज़ी राज्य और शिक्षा, कथा-कहानी, छन्द-शास्त्र, व्याकरण, कोष, संग्रह-ग्रन्थ (गद्य-पद्य) आदि अनेक विषयों से सम्बन्धित छोटे-बड़े ग्रंथों का निर्माण खड़ीबोली में हुआ। हिंदी प्रदेश के जीवन में आधुनिकता का बीजारोपण खड़ीबोली की इन्ही गद्य-रचनाओं से माना जाना चाहिए। इसी आधु-निकता का विकास हमें भारतेन्दु-युग में मिलता है। ईस्ट इंडिया कम्पनी के शासन, फ़ोर्ट विलियम कॉलेज, ईसाई पादरियों, सरकारी शिक्षा-आयोजनाओं तथा विभिन्न शिक्षण-संस्थाओं, समाचार-पत्र-कला और इन सबसे किसी-न-किसी रूप में संबंधित अथवा प्रारम्भ मे ही पाश्चात्य साहित्य के सम्पर्क में आने वाले व्यक्तियों के माध्यम द्वारा खड़ीबोली गद्य का विकास हुआ। वास्तव में यदि खड़ीबोली गद्य के इतिहास को हिंदी-प्रदेश के जीवन में बढ़ते हुए पाश्चात्य प्रभाव का इतिहास कहे तो अनुचित न होगा।

खड़ीबोली गद्य साहित्य के सम्बन्ध मे यह बात स्मरण रखनी चाहिए कि उन्नीसवीं शताब्दी पूर्वार्द्ध में अधिकतर उपयोगी और व्याव-हारिक विषयों से सम्बन्धित रचनाएँ ही निर्मित हुईं; इस समय खड़ी बोली में नाटक, उपन्यास, निबन्ध, आलोचना आदि के रूप मे ललित

साहित्य की रचना न हो सकी, क्योंकि भिन्न-भिन्न साधनों द्वारा खड़ी-बोली का विकास हुआ लगभग उन सभी में नवीन आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए व्यावहारिक दृष्टिकोण ही सन्निहित था। इसमें ललित साहित्य का सृजन उस समय हुआ जब वह साहित्यकारों द्वारा सँवारा जाने लगा। यह कार्य उन्नीसवी शताब्दी उत्तरार्द्ध और बीसवी शताब्दी मे सम्पन्न हुआ। खड़ीबोली गद्य की यह गाथा हिंदी प्रदेश के नवजीवन की प्रभातकालीन चेतना, स्फूर्ति, ग्राहिका-शक्ति और गतिशीलता की आशा भरी गाथा है। जिस दिन खड़ीबोली गद्य का कोई भी प्रथम पृष्ठ प्रेस मे मुद्रित हुआ होगा वह दिन निस्सन्देह साहित्यिक क्रान्ति का दिन था।

सन् १७४० और १८०० के बीच रामप्रसाद 'निरजनी', दौलत-राम, मथुरानाथ शुक्ल और सदासुखलाल 'नियाज' की प्रारम्भिक खड़ी-बोली-रचनाओ के बाद हिन्दी गद्य के उन्नायकों में इंशाअल्ला खां, लल्लू लाल और सदल मिश्र के नाम उल्लेखनीय है। इंशा उर्दू के प्रसिद्ध कवि थे। उनकी मृत्यु सन् १८१८ मे हुई। 'उदयभानचरित' या 'रानी केतकी की कहानी' (सन् १७९८ और १८०३ के बीच मे रचित) उनकी छोटी-सी, किन्तु प्रसिद्ध रचना है। इस रचना का निर्माण ठेठ खड़ीबोली में हुआ है। इंशा के रचना-काल के आसपास ही लल्लूलाल का रचना-काल है। वैसे तो लल्लूलाल जी की 'माधोनल', 'राजनीति', 'ब्रजभाषा व्याकरण', 'सभा-विलास', 'लाल चन्द्रिका' आदि कई रचनाएँ है, किंतु 'प्रेमसागर' (सन् १८०३-१८१०) के कारण ही उनका नाम अधिक लिया जाता है। 'प्रेमसागर' मे भागवत दशम स्कन्ध की कथा है। उन्होंने विदेशी (अरबी-फ़ारसी) शब्दों को बचाकर गद्य लिखने की प्रतिज्ञा की थी। उनकी भाषा में पण्डिताऊपन है और उस पर काव्य-भाषा (ब्रजभाषा) का प्रभाव है। लल्लूलाल के उपरान्त सदल मिश्र कृत 'नासि-केतोपाख्यान' और 'राम-चरित्र' नामक खड़ीबोली के दो प्रसिद्ध ग्रथ है। पहले ग्रथ मे नचिकेता की प्रसिद्ध पौराणिक कथा है। दूसरा अध्यात्म

रामायण (संस्कृत) का अनुवाद है। सदल मिश्र ने व्यवहारोपयोगी भाषा का प्रयोग किया है, यद्यपि ब्रजभाषा और पूरबी बोली का उस पर प्रभाव मिलता है।

आगे चलकर सन् १८०३ और १८५८ के बीच खड़ीबोली गद्य में नाटक, उपन्यास आदि की रचना तो नहीं हुई, किन्तु विविध शिक्षा-संस्थाओं में पठन-पाठन की व्यवस्था को ध्यान में रखते हुए इतिहास, भूगोल, राजनीति, अर्थनीति, ज्योतिष, विज्ञान, यात्रा, स्त्री-शिक्षा आदि से सम्बन्धित व्यावहारिक और उपयोगी साहित्य की प्रचुर मात्रा में रचना हुई। प्रेस ने इस कार्य में पूर्ण सहयोग दिया। श्रीलाल, वंशीधर, कुंज-बिहारी लाल, जवाहरलाल, शिवप्रसाद, एम० टी० ऐडम आदि अनेक देशी-विदेशी लेखकों ने खड़ीबोली गद्य को समृद्ध बनाया। शिक्षा-सम्बन्धी पुस्तकों के लेखकों के अतिरिक्त इसी समय ईसाई पादरियों ने अपने धार्मिक (बाइबिल) और प्रचार-ग्रंथों के खड़ीबोली में अनुवाद किए। यद्यपि ईसाई पादरियों की भाषा में व्याकरण, मुहावरों आदि की दृष्टि से शिथिलता मिलती है, तो भी खड़ीबोली गद्य के प्रचार में उनसे यथेष्ट सहायता प्राप्त हुई। उन्नीसवीं शताब्दी पूर्वार्द्ध में हिन्दी-पत्रकार-कला से भी खड़ीबोली गद्य को प्रोत्साहन मिला। सन् १८२६ में पं० युगलकिशोर शुक्ल द्वारा संपादित हिन्दी का सर्वप्रथम समाचार-पत्र 'उदन्त मार्तण्ड' कलकत्ते से प्रकाशित हुआ। तत्पश्चात् 'वंगदूत', 'प्रजामित्र', 'बनारस अखबार', 'समाचार सुधावर्षण' आदि पत्रों के प्रकाशन द्वारा हिन्दी गद्य में पुष्टता आई और वह जीवन की अनेकानेक समस्याओं के सुलझाने योग्य बना था।

सन् १८५७ के विद्रोह के बाद राजनीतिक दृष्टि से देश में शान्ति स्थापित हो गई थी। इसी वर्ष कलकत्ता, मद्रास तथा बम्बई, और फिर आगे चलकर पंजाब, प्रयाग आदि विश्वविद्यालयों द्वारा प्रदत्त नवीन शिक्षा के माध्यम से हिन्दी-भाषा-भाषियों का पाश्चात्य साहित्य से सम्पर्क बढ़ा। नव-शिक्षा के कारण लोगों के विचारों में परिवर्तन हुए और रेल,

आवश्यक है कि उन्नीसवीं शताब्दी पूर्वार्द्ध की अपेक्षा उसका विकास नवोदित राष्ट्रीयता और नवोत्थान की भावना के अन्तर्गत हुआ था। इस भावना ने एक ओर जहां धार्मिक, सामाजिक और राजनीतिक एवं आर्थिक क्षेत्र मे सजीवता एवं सप्राणता का संचार किया, वहां दूसरी ओर भाषा के प्रचार के लिए भी लोगों को प्रेरित किया। भारतेन्दु के जीवन-काल में आर्य समाज आन्दोलन जन्म ले चुका था। उनके जीवन के अन्तिम वर्ष में इण्डियन नेशनल कांग्रेस की स्थापना हुई। उत्तरोत्तर बढ़ती हुई राष्ट्रीयता के साथ-साथ हिन्दी-प्रचार कार्य भी आगे बढ़ता गया। केवल जनता मे ही हिन्दी का प्रचार नही किया गया, वरन् राजकीय क्षेत्रो मे भी हिंदी के व्यवहार पर जोर दिया गया। हिन्दी के इस आन्दोलन मे देश के बड़े-बड़े नेताओ ने भाग लिया। जिस प्रकार उन्नीसवी शताब्दी मे हिन्दी की पत्र-पत्रिकाओं ने हिन्दी-प्रचार-कार्य मे प्रमुख भाग लिया, उसी प्रकार बीसवी शताब्दी मे भी उन्होंने इस पुनीत कार्य मे भरपूर योग दिया। कहना न होगा कि बीसवी शताब्दी मे इन पत्र-पत्रिकाओ मे 'सरस्वती' का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। 'सरस्वती' के सम्पादक पं० महावीरप्रसाद द्विवेदी थे। भारतेन्दु-युग मे गद्य का जो विकास हुआ था वह अब शतधा होकर प्रस्फुटित हुआ। इतना ही नही, भाषा के परिमार्जन-परिष्करण का जो कार्य शेष रह गया था वह भी द्विवेदी जी के द्वारा सम्पन्न हुआ।

नवीन राष्ट्रीयता के साए मे हिन्दी-प्रचार का कार्य बीसवी शताब्दी मे अधिकाधिक बढता गया। स्थान-स्थान से पत्र निकले, सभा-सोसाइटियाँ स्थापित हुईं, सरकार के पास शिष्ट-मण्डल भेजे गए और लेखकों ने अपनी मौलिक एवं अनूदित रचनाओं द्वारा भाषा को समृद्ध बनाने की चेष्टा की। हिन्दी-प्रेमियो मे उस समय दो प्रकार के लोग थे। एक तो वे थे जो मूलतः हिन्दी-सेवी थे। दूसरे वे थे जो देश भक्ति से प्रभावित हो हिन्दी-सेवा की ओर उन्मुख हुए थे। स्पष्ट है दूसरे प्रकार के लोगो में अनेक तो ऐसे थे जो हिन्दी से भली भांति परिचित न थे, और न वे हिंदी प्रान्त के निवासी थे। इससे हिन्दी मे प्रान्तीय भाषाओं के शब्दों का प्रयोग

किया जाने लगा। स्वयं हिन्दी प्रान्त में हिन्दी-उर्दू का संघर्ष था। अतएव हिन्दी का प्रचार करने के साथ-साथ लोग उसका मनमाने ढंग से व्यवहार करने लगे। व्याकरण के भी नियमों की अवहेलना की जाने लगी! बड़े-बड़े लेखक तक इस दोष के मुक्त न रह सके। भारतेन्दु के समय में व्रजभाषा के रूपों का प्रयोग तो होता ही था, धीरे-धीरे उर्दू की शैली भी हिन्दी गद्य में प्रवेश करने लगी। नए-नए भावों और विचारों को प्रकट करने के लिए लेखक मनमाने ढंग से शब्द गढ़ने लगे। आर्य समाज आन्दोलन, बँगला से अनुवादों और नवोत्थान-कालीन भावना के कारण भाषा में ऐसे-ऐसे संस्कृत शब्दों का प्रयोग होने लगा जो हिन्दी की अपनी निजी शैली में खप नही पा रहे थे। द्विवेदी-युग में भावों, विचारों और विषयों के साथ-साथ अनेक शासन-सम्बन्धी, न्याय-पद्धति-संबंधी, शिक्षा सम्बन्धी, ज्ञान-विज्ञान-सम्बन्धी, अँगरेज़ी, बँगला, मराठी, संस्कृत आदि से शब्द-ग्रहण कर भाषा की अभिव्यञ्जना-शक्ति बढ़ाई गई। यह कार्य भारतेन्दु-युग में ही प्रारम्भ हो गया था। समयानुसार द्विवेदी-युग में वह और आगे बढ़ा।

द्विवेदी-युग शब्द-भंडार की वृद्धि के अतिरिक्त गद्य की विविध शैलियों के लिए भी स्मरण रहेगा। इस समय अँगरेज़ी की लाक्षणिकता, बँगला की कोमल-कान्त-पदावली, अलंकारों, उर्दू की मुहावरेदानी से समन्वित शैलियों के साथ-साथ प्रेमचन्द और 'प्रसाद' जैसे लेखकों की कृतियों में हिन्दी की निजी शैलियों का विकास हुआ। इसके अतिरिक्त अन्य अनेक लेखकों ने अपने-अपने व्यक्तित्व के अनुरूप शैलियों को जन्म दिया। इस युग में बालमुकुन्द गुप्त (सन् १८६५-१९०७), माधव मिश्र (सन् १८७१-१९०७), पद्मसिंह शर्मा (सन् १८७६-१९३३), गोविन्दनारायण मिश्र (सन् १८५९-१९२६), पूर्णसिंह (सन् १८८१-१९३१), प्रेमचन्द (सन् १८८०-१९३६), 'प्रसाद' (सन् १८८९-१९३७), रामचन्द्र शुक्ल (सन् १८८४-१९४१), श्यामसुन्दरदास (सन् १८६४-१९३८) ने व्यंग्यात्मक वर्णनात्मक, विचारात्मक, आलोचनात्मक, भावात्मक, हास्यात्मक, तर्क-

प्रधान, नाटकीय, [illegible], संवादात्मक आदि अनेक प्रकार की शैलियों को जन्म दिया। इन शैलियों के माध्यम द्वारा वे मानव-मन की अनेक स्थूल तथा सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक बातों का विश्लेषण करने लगे। उदाहरणार्थ, 'शिवशम्भु के चिट्ठे' और 'चिट्ठे और खत' में बालमुकुन्द गुप्त व्यंग्यपूर्ण शैली का सुन्दर रूप प्रस्तुत करते है। रामचन्द्र शुक्ल की विचारात्मक शैली के दर्शन 'विचार वीथी' और 'चिन्तामणि' मे होते है। 'रसज्ञ-रंजन', 'साहित्य-सीकर' आदि मे महावीरप्रसाद द्विवेदी की आलोचनात्मक, व्यंग्यात्मक, तर्क-प्रधान आदि शैलियों का निर्वाह हुआ है। 'प्रसाद' और चण्डीप्रसाद 'हृदयेश' की अलंकृत भाषा-शैलियाँ भी द्विवेदी-युग मे उत्पन्न हुई थी। पद्मसिंह शर्मा की चुटीली और व्यंग्यात्मक शैली का जन्म भी इसी समय हुआ।

हिन्दी की विविध शैलियों मे से कुछ तो मौलिक थी, कुछ अनुकरण मात्र थी। जो शैलियाँ बँगला, मराठी, उर्दू, अँगरेजी आदि के अनुकरण पर निर्मित हुई थी, उनका आज अस्तित्व नही रह गया है। हिन्दी की केवल अपनी विशेषताओं से सम्बन्धित शैलियाँ रह गई है। वास्तव मे अनेक प्रभावों के बीच हिन्दी गद्य अपना 'अपनापन' सुरक्षित रख सका, यह अत्यन्त महत्वपूर्ण है और यह बात उसकी मूल शक्ति का परिचय देती है।

विविध प्रकार की भाषा-शैलियों के साथ-साथ द्विवेदी-युग मे गद्य-साहित्य के विविध रूपों का सर्जन भी अत्यन्त तीव्र गति से हुआ। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के समय में नाटक, उपन्यास, निबन्ध आदि की रचना तो हुई थी, किन्तु द्विवेदी युग मे उनकी कला, रचना-पद्धति, प्रकार आदि की दृष्टि से और भी अधिक विकास हुआ। कहानी तो निश्चित रूप से द्विवेदी युग की देन है। निबन्ध-क्षेत्र मे बालमुकुन्द गुप्त, यशोदानन्दन अखौरी, चतुर्भुज औदीच्य रामचन्द्र शुक्ल आदि अनेक यशस्वी कलाकार हुए।

अस्तु, हिन्दी गद्य की जो परम्परा रामप्रसाद 'निरंजनी', लल्लूलाल, श्रीलाल, जवाहरलाल, भारतेन्दु हरिश्चन्द्र तथा उनके सहयोगियों ने

स्थापित की थी, वह द्विवेदी-युग में आकर पुष्ट हुई। उन्नीसवीं शताब्दी पूर्वार्द्ध की नीव पर भारतेन्दु-युग में जो प्रासाद निर्मित किया गया था वह द्विवेदी-युग में विशेष-प्रकार के वेल-बूटों से सुसज्जित किया गया। इस समय हिन्दी गद्य में अँगरेज़ी की स्पष्ट-भाव-व्यञ्जना, बँगला की सरसता और मुग्धता, मराठी की गम्भीरता और उर्दू के प्रवाह का सुन्दर समन्वय हुआ।

द्विवेदी-युग के परिमार्जन एवं प्रौढ़ता के साथ-साथ प्रथम महायुद्ध (सन् १९१८) के बाद छायावादी कवियों के हाथ में पड़ कर हिन्दी गद्य में हृदय की निगूढ़ सूक्ष्म वृत्तियों को व्यक्त करने की क्षमता आई और भाषा ने लाक्षणिक, अलंकृत, प्रतीकात्मक, वक्रतापूर्ण और कोमलतापूर्ण रूप ग्रहण किया। छायावादी-रहस्यवादी कवियों ने अद्भुत् कलापूर्ण शब्द-विज्ञान की योजना की। सुमित्रानन्दन पन्त, जयशंकर 'प्रसाद', 'निराला', महादेवी वर्मा आदि ने अपने-अपने काव्य-ग्रन्थों की भूमिकाओं तथा स्वतंत्र रचनाओं के रूप में स्वच्छंद रोमानी एवं भावुकता-पूर्ण प्रवृत्ति-द्वारा गद्य को कविता के निकट ला दिया। वियोगी हरि, चतुर-सेन शास्त्री, रायकृष्णदास, माखनलाल चतुर्वेदी आदि ने अपनी अत्यधिक भावुकता, कलात्मक शब्द-चयन, अनुभूति, तन्मयता के माध्यम द्वारा सुन्दर गद्य-काव्यों एवं गद्य-गीतों की रचना कर गद्य की कवित्वपूर्ण शैली को जन्म दिया। काव्यात्मकता के साथ-साथ चिन्तन-प्रधान तत्समता इस गद्य की अपनी विशेपता है।

छायावादी-रहस्यवादी लेखकों के अलंकृत और सूक्ष्म भावों के पोपक गद्य की प्रतिक्रिया के रूप मे प्रगतिशील लेखकों ने सरल, व्यावहारिक और अनलंकृत गद्य का पोषण किया। अँगरेज़ी और उर्दू शब्दों तक का उन्होंने निस्संकोच प्रयोग किया। किन्तु हिन्दी गद्य का झुकाव अब भी संस्कृत की ओर अधिक है। विश्वविद्यालयों से प्रकाशित खोज-ग्रन्थों की भापा का दृष्टिकोण अधिक व्यापक एवं गम्भीर है और उसमें अलंकरण तथा काव्यात्मकता का अभाव दृष्टिगोचर होता है।

इधर प्रयोगवादी कवियों ने अपनी गद्य-रचनाओं में बौद्धिक सूक्ष्मता और प्रयोग-धर्मिता ला कर अनेक मानसिक ग्रन्थियों की उलझनों की मूल रेखाओं को मुखरित कर देने वाली पद-योजना की सृष्टि की है। उनका गद्य विचारों की सूक्ष्म गहराई में उतरने की क्षमता प्राप्त करता जा रहा है। इन तथा अनेक व्यक्तिगत शैलियों से सुसज्जित निबन्ध, नाटक, उपन्यास, लघु उपन्यास, कहानी रिपोर्ताज, एकांकी, फैंटेसी, रेडियो-रूपक, उपयोगी तथा वैज्ञानिक विषयों से सम्बन्धित लेख आदि परम्परागत और नवीन साहित्यिक रूपों के सर्जन द्वारा आज हिन्दी का गद्य-साहित्य समृद्ध हो रहा है। वास्तव में इधर पिछले तीस वर्षों का गद्य-साहित्य विविध राजनीतिक संघर्षात्मक परिस्थितियों से गुजरता हुआ उन्ही के अनुरूप अपने को ढालता चला आ रहा है। एकरूपता, व्याकरण आदि से सम्बन्धित उसमें अनेक दोष है, यह ठीक है। तो भी हिन्दी गद्य की शक्ति अत्यन्त तीव्र गति से वृद्धि पा रही है। राजकीय, अन्तर्प्रान्तीय और धीरे-धीरे, अन्तर्राष्ट्रीय सम्पर्क स्थापित होने से शब्द-भण्डार नित्यप्रति बढ़ता जा रहा है। आशा है वह शीघ्र ही आधुनिक युग की जटिलताओ का भार-वहन करने में समर्थ हो सकेगा। पिछले लगभग डेढ़ सौ वर्षों के उसके इतिहास को देखते हुए निश्चय ही उसका भविष्य उज्ज्वल है।

### निबन्ध

मनुष्य के अन्तःकरण मे जितनी वृत्तियाँ है उन सबका प्रधान उद्देश्य मनुष्य मात्र के साथ रागात्मक तादात्म्य स्थापित करना है। इसी रागात्मक तादात्म्य द्वारा हम जीवन के सत्य का प्रतिपादन करते है। यदि यह तादात्म्य न हो तो हमारे जीवन का व्यक्तित्व बहुत-कुछ निरर्थक प्रतीत होने लगे। जीवन मे आनन्द की प्राप्ति उसी समय होती है जबकि मनुष्य की चेतना मन की नाना तहों मे ही केन्द्रीभूत न रहकर नाना रूपों मे प्रसारित होती है। मनुष्य की चेतना का जितना अधिक प्रसार एवं विकास होता है उतने ही बडे रूप मे वह सत्य का अनुभव करता है। दूसरों में

अपने को अधिक-से-अधिक मिला देने से ही मनुष्य महान् या महात्मा कहलाए जाने का श्रेय प्राप्त करने का अधिकारी होता है। मानवात्मा का धर्म ही सबके बीच में अपने को देखना है। दूसरे शब्दों में हम कहना चाहें तो यह कह सकते हैं कि मनुष्य दूसरों के माध्यम द्वारा ही अपने को प्रकाशित करता है। मनुष्य का यह आत्म-प्रकाशन कर्म-जगत् और भाव-जगत् इन दोनों के बीच में रहकर होता है। कर्म-जगत् से प्रेरणा ग्रहण कर वह घर, समाज, राज्य, धर्म-सम्प्रदाय आदि की रचना करता है। इनके माध्यम द्वारा वह अपना ही स्वरूप दिखाता है। किन्तु इसमें अपना स्वरूप प्रकट करना उसका वास्तविक उद्देश्य नहीं होता; वह तो उसका गौण फल है। इनके द्वारा अपने अनेक प्रयोजन सिद्ध करते हुए भी मनुष्य मुख्यतः अपने ही को प्रकट करना चाहता है। अपने ही को वह इसलिए प्रकट करना चाहता है क्योंकि वह स्वतः पूर्ण नहीं है। वह आन्तरिक सत्य को वाह्य सत्य के रूप में प्रतिष्ठित करके ही जीवित रहता है। वास्तव में संसार को अपना और अपने को संसार का बना डालने के लिए मनुष्य-हृदय सदा व्याकुल रहता है। हृदय यदि अपने को प्रकाशित न करता रहता तो संसार के अन्दर इतना रूप, रंग, रस आदि कुछ भी न होता और मनुष्य इतना महान् न होकर एक क्षुद्र प्राणी होता। अस्तु, मनुष्य के जीवन में कर्म-जगत् के साथ-साथ हृदय-जगत् या भाव-जगत् का भी अत्यधिक महत्त्व है। सूक्ष्म दृष्टि से विचार करने पर यही स्पष्ट प्रतीत होता है कि वाह्य जगत् एक प्रकार से हमारे अन्तर्तम में ही अवगाहन कर वाहर की ओर प्रवाहित होता है। मन का यह प्रवाह चिर-नवीन और चिर-पुरातन है। इस प्रवाह को काल की संहारक शक्ति से बचाए रखने के लिए मनुष्य के अन्दर साहित्य का आवेग है। मनुष्य में जो कुछ महान् है, वह साहित्य में बद्ध होकर हमारे सामने आता है। साहित्य की अभिव्यक्ति द्वारा ही मनुष्य खण्ड से अखण्ड की ओर, क्षुद्र से महान् की ओर बढ़ता है।

अतः साहित्य के माध्यम द्वारा अपने आपको प्रकट करना मनुष्य की

स्वाभाविक प्रवृत्ति है। यह कार्य वह भाषा द्वारा करता है। मानव इतिहास के आदि काल में भाषा का अस्तित्व न था। किन्तु तब भी साहित्य का अस्तित्व तो अवश्य ही था। भाषा के विकास द्वारा वह अपने भाव-जगत् को सुरक्षित बनाए रखने में समर्थ हो सका है। भाषा की कौतुकमय सृष्टि द्वारा मनुष्य अनेक विभिन्न चित्र उपस्थित करता है जिनमें एक विशेष समग्रता होती है। भाषा के माध्यम के द्वारा उपस्थित चित्र की समग्रता से उत्पन्न आनन्द-सृष्टि की सार्थकता इसी में है कि वह केवल लेखक के निकट ही नहीं, वरन् दूसरों के निकट भी सत्य प्रमाणित हो। इस प्रकार साहित्य लेखक का ही नहीं, किन्तु उनका भी है जिनके लिए वह लिखा गया है। कालिदास द्वारा चित्रित अनेक चित्र आज न केवल कालिदास के ही है, वरन् सबके है। अतः यह कहने की आवश्यकता नहीं कि साहित्य के सौन्दर्यबोध मे भाषा-सौन्दर्य का किसी प्रकार भी कम महत्वपूर्ण स्थान नहीं है।

जो साहित्य भाषा के माध्यम द्वारा प्रकट होता है उसके अन्तर्गत इतिहास, भूगोल, दर्शन, काव्य अनेक विषयों की गणना की जाती है। किन्तु यह साहित्य का अत्यन्त व्यापक अर्थ है। सामान्यतः साहित्य का संकुचित अर्थ में प्रयोग प्रचलित है। संकुचित अर्थ के अनुसार साहित्य रमणीय और लोकोत्तर आनन्द का प्रदान करने वाला है, जिसमें मनुष्य की भावनाओं और कल्पना का विशेष योग होता है। लोकोत्तर आनन्द से तात्पर्य उस आनन्द से है जो हमें दैनिक व्यावहारिक जीवन में प्राप्त नही होता। इसी संकुचित अर्थवाले साहित्य के विविध रूपों में से एक रूप निबन्ध है और वह आधुनिक गद्य-साहित्य का एक अंग है।

हिन्दी साहित्य के इतिहास में उन्नीसवी शताब्दी का विशेष महत्त्व है क्योकि इसी शताब्दी में हमें हिन्दी खडीबोली गद्य का सर्वप्रथम क्रमबद्ध इतिहास मिलता है। निबन्ध-रचना खडीबोली गद्य की ही विशेषता है। और क्योकि किसी साहित्य के इतिहास मे निबन्ध-रचना उसी समय होती है जबकि गद्य कुछ पुष्टता प्राप्त कर लेता है, इसलिए उन्नीसवी

शताब्दी के उत्तरार्द्ध में अँगरेज़ी साहित्य के अध्ययन के फलस्वरूप हिंदी के साहित्यकारों का ध्यान साहित्य के केवल काव्य-भेद के अतिरिक्त गद्य के विविध रूपों की ओर भी गया। नवीन शिक्षा के प्रचलित हो जाने से पाठ्य-पुस्तकों के निर्माण और प्रेस जैसे वैज्ञानिक आविष्कार के माध्यम द्वारा समाचार-पत्रों के प्रकाशन आदि की सहायता से गद्य को अधिकाधिक बल प्राप्त हुआ। हिंदी गद्य के इस विकास-काल में ही निबन्ध-रचना का जन्म हुआ। 'निबन्ध' शब्द अवश्य प्राचीन है, किन्तु जिस रचना को आज 'निबन्ध' नाम से पुकारते हैं वह सर्वथा नवीन और पाश्चात्य साहित्य की देन है। वर्तमान शताब्दी में भी अनेक उत्कृष्ट निबन्ध-लेखक हुए हैं। किन्तु इतना सब-कुछ होते हुए भी निबन्ध-रचना आधुनिक हिन्दी गद्य-साहित्य की प्रमुख विशेषता नहीं बन पाई। आजकल तो निबन्ध-रचना की ओर बहुत कम लेखकों का ध्यान जाता है।

अब प्रश्न यह है कि 'निबन्ध' कहते किसे हैं ? जिस प्रकार साहित्य के अन्य रूपों की परिभाषाएँ देना कठिन है, उसी प्रकार निबन्ध की भी एक निश्चित परिभाषा देना सम्भव नहीं है। उसके हम केवल कुछ प्रधान लक्षण ही जान सकते हैं। सबसे पहली बात तो यह है कि निबंध इतिहास, भूगोल आदि ज्ञानवर्द्धक साहित्य के अन्तर्गत नहीं आता। उसे हम उस साहित्य के अन्तर्गत रखते हैं, जिसमें मानसिक उल्लास और उत्तेजना उत्पन्न करने की शक्ति हो, जिस साहित्य के अन्तर्गत काव्य, नाटक आदि रखे जाते हैं। निबन्ध-रचना में हम लेखक के मनोनीत विषय की ओर उतना ध्यान नहीं देते जितना स्वयं लेखक और उसके व्यक्तित्व की ओर। निबन्ध-रचना छोटे-से-छोटे और बड़े-से-बड़े किसी भी विषय पर हो सकती है। उसमें प्रतिपादित विषय का सांगोपांग निरूपण नहीं होता; वह केवल प्रयास मात्र है। निबन्ध-रचना का प्रधान उद्देश्य लेखक के व्यक्तित्व को प्रकट करना है। साथ ही वह एक साफ़-सुथरे ढंग की बातचीत के रूप में होती है और उसकी शैली और ध्वनि में सरलता रहती है। निबन्ध-रचना के इस विकास में समाचार-पत्रों

का विशेष योग रहा है। पाश्चात्य देशों में विभिन्न विद्वानों ने निबन्ध की विभिन्न परिभाषाएँ देने का प्रयत्न किया है। किन्तु सभी परिभाषाएँ अपूर्ण हैं। इतने पर भी जिस बात पर वे जोर देना चाहते हैं वह यह है कि निबन्ध मे 'One should not let oneself go,' अथवा निबन्ध-रचना का अंतिम ध्येय होना चाहिए—'To bring out the natural man, the real personaliy of the writer, on which the essay, if it is to be worth anything, must feed,' अथवा the natural man must speak. अथवा 'The 'I' must be expressed.' यूरोप में निबन्ध-रचना के जन्मदाता प्रसिद्ध फ़ासीसी लेखक मौतेन (Montaigne) का कहना है....'It is myself I portray'। इस प्रकार की निबन्ध-रचना के लिए जीवन का अनुभव भी एक आवश्यक तत्त्व माना गया है। इसीलिए किसी लेखक की युवावस्था मे उच्चकोटि की निबन्ध-रचना प्रायः नही हुआ करती।

निबन्ध-रचना के प्रधान लक्षणों पर विचार करते समय 'निबन्ध' और 'लेख' का भेद जान लेना भी आवश्यक है, क्योंकि सम्प्रति इन दो शब्दों का समानार्थवाची प्रयोग चल पड़ा है। 'निबन्ध' संस्कृत शब्द है और सम्बद्ध पद्यो मे पूरी होने वाली रचना को 'निबन्ध' कहते थे। 'लेख' भी संस्कृत शब्द है। 'लेख' के शब्दार्थ—लिखा हुआ—के अनुसार तो निबन्ध भी लेख है, किंतु उसके वास्तविक स्वरूप और विषय-प्रतिपादन-शैली में अन्तर है। विचार प्रकट करने की अपनी मनोवृत्ति के अनुसार जब कोई व्यक्ति अपनी रुचि तथा आदर्श के अनुसार किसी विषय पर सांगोपांग दृष्टि से या विस्तार के साथ अथवा संक्षेप मे अपने विचार प्रकट करता है तो उसे 'लेख' कहते है। 'निबन्ध' में विषय नही, लेखक का व्यक्तित्व प्रधान वस्तु है। 'लेख' में व्यक्तित्व नही, विषय और अध्ययन प्रधान वस्तु है। उदाहरणार्थ, प० रामचन्द्र शुक्ल-कृत 'काव्य मे प्रकृति' अथवा 'प्रसाद' कृत 'रस' तथा 'नाटक' आदि शीर्षक रचनाएँ निबन्ध नही, लेख हैं। उनकी लम्बाई और प्रतिपादन-शैली की कोई सीमा

नही। उनमें लेखक अपना मत प्रतिष्ठापित करते हुए दूसरे के मतों की भी सहायता लेना चाहता है। 'निवन्ध' में मत-प्रतिपादन का कोई प्रश्न ही नही उठता। 'निवन्ध' को अँगरेजी में 'Essay' कहते हैं और 'लेख' को अँगरेजी में 'Article' कहते है। वास्तव में निवन्ध उस प्रकार की गद्य-रचना है जिसकी शैली और जिसके विपय-प्रतिपादन में अपनापन रहता है।

'निवन्ध' और 'लेख' का यह वैज्ञानिक भेद है। किन्तु सामान्यतः व्यवहार में दोनों का एक ही अर्थ मे प्रयोग चल पड़ा है। वालकृष्ण भट्ट, प्रतापनारायण मिश्र और वालमुकुन्द गुप्त ने 'निवन्ध' लिखे, व स्कूल-कॉलेज के विद्यार्थी भी कक्षाओं में 'निवन्ध' लिखते हैं, किसी मासिक पत्र में भी 'निवन्ध' प्रकाशित होते हैं और प्रेमचन्द के 'कुछ विचार' शीर्षक 'निवन्ध' संग्रह में प्रगतिशील लेखक संघ के अधिवेशन में दिया गया उनका भापण भी सम्मिलित है। अस्तु 'निवन्ध' और 'लेख' का वैज्ञानिक और प्रचलित या व्यावहारिक अर्थभेद जान लेना आवश्यक है। पाश्चात्य विद्वान भी अव 'Essay' को अत्यधिक व्यापक रूप देने लगे हैं, अर्थात् अव वे 'Essay' तथा लेख जैसी गद्य-रचनाओं में शास्त्रीय-भेद उपस्थित करने की चेष्टा नही करते। एक विद्वान् का सन् १९४४ ई० में कथन है—I ought perhaps to say that once again the term essay has been allowed interpretion to include many pieces of writings which would not strictly be accepted by the purists as in the traditional form." हिंदी के किसी लेखक ने ऐसा कहा तो नहीं है, किन्तु 'निवन्ध' और 'लेख' इन दोनों शब्दों का प्रचलित या व्यावहारिक प्रयोग पाश्चात्य विद्वान् के इस कथन का पूर्ण समर्थन करता है।

उपर्युक्त लक्षण के अनुसार निवन्ध का क्षेत्र अत्यन्त व्यापक एवं विशाल है। विभिन्न विपयों से सम्वन्ध रखनेवाले निवन्ध विभिन्न भेदों में विभाजित किए जा सकते हैं। अथवा, लेखक के दृष्टिकोण के अनुसार भी निबन्ध के अनेक भेद किए जा सकते हैं। लेखक एक ही वस्तु पर भिन्न-भिन्न दृष्टिकोण से भिन्न-भिन्न पहलुओं पर विचार कर सकता है।

इसलिए निबन्धों के प्रकार और शैली में अनेकरूपता आना स्वाभाविक है। साथ ही ऐसी दशा में निबन्ध के प्रकारों और शैलियों की संख्या निश्चित रूप से नियत नहीं की जा सकती। संसार में अनेक प्रकार के निबन्ध और अनेक प्रकार की शैलियाँ हो सकती हैं, और होती हैं। किंतु स्थूल रूप से निबन्ध तीन प्रकार के माने जाते हैं :—

(१) वर्णनात्मक (Descriptive)

(२) कथात्मक (Narrative) या विवरणात्मक या आख्यात्मक

(३) व्याख्यानात्मक (Expository) या विचारात्मक (Reflective)

वर्णनात्मक निबन्ध मे लेखक अपनी ज्ञानेन्द्रियो द्वारा प्राप्त भावो अथवा विचारो का प्रकाशन अपनी भाषा शैली में करते हैं। इसमे प्राकृतिक अथवा मनुष्यकृत अप्राकृतिक वस्तुओं और दृश्यों, जड और चेतन सभी पदार्थों, यात्रा, दिनचर्या, मेला, त्योहार आदि का यथातथ्य वर्णन रहता है। वर्णन में स्थूलत्व रहता है और भाषा सरल होती है। कथात्मक निवन्ध वर्णनात्मक निबन्ध के समीप होते हुए भी उससे कुछ भिन्न है। कथात्मक निवन्ध की वर्णन-शैली मे वर्णनात्मक निवन्ध की अपेक्षा अधिक स्थूलता रहती है। कथात्मक निवन्ध या तो काल्पनिक होते हैं, अथवा लेखक उनमें अपनी भावनाओ का मानवीकरण कर देता है जैसे, 'इत्यादि की आत्म कहानी' शीर्षक प्रसिद्ध निवन्ध में, अथवा उनमें लेखक किसी रूपक का आश्रय ग्रहण कर कहानी की तरह रचना करता है। अन्तिम प्रकार के निबन्धों की भाषा और शैली कवित्व पूर्ण भी हो सकती है। सूरज को 'सूरजसिंह' और बादल को 'बादलसिंह' मानकर दोनो की लुकाछिपी का युद्ध के रूप में वर्णन किया जाय तो वह कथात्मक निबन्ध के अन्तिम भेद के अन्तर्गत रखा जाएगा। विचारात्मक निवन्ध मे सूक्ष्म भावों और विचारो का प्रकटीकरण होता है। रामचन्द्र शुक्ल कृत 'दया', 'घृणा' आदि पर लिखे गए निवन्ध इसी कोटि मे आते है। इस प्रकार के निबन्धो को विवेचनात्मक, चिन्तनात्मक और विश्लेषणात्मक भी कहते है। साहित्य तथा कला सम्बन्धी आलोचनाएँ

भी प्रायः इसी प्रकार के अन्तर्गत आती है। भाव और विचार की दृष्टि से विचारात्मक निबन्ध में (१) भावों की प्रधानता हो सकती है—उस समय वह भावात्मक निबन्ध कहा जायगा—और उसमें रस की प्रधानता होती है। लेखक के हृदय का प्रवाह और भावावेश इस प्रकार के विचारात्मक निबन्ध की विशेषताएँ हैं। कुछ लोग इसे निबंध की 'प्रलाप शैली' भी कहते है। (२) हृदय के स्थान पर विचारात्मक निबन्ध में बुद्धि की प्रधानता भी हो सकती है। ऐसी परिस्थिति में उसे विचारात्मक निबंध ही कहते हैं। (३) इसके अतिरिक्त विचारात्मक निबन्ध में भाव और विचारों—अर्थात् हृदय और बुद्धि—दोनों का सुन्दर सामंजस्य भी हो सकता है। सामंजस्य उपस्थित करनेवाले विचारात्मक निबन्ध को उभयात्मक कहते हैं। हिन्दी में विचारात्मक निबंध बहुत लिखे जाते हैं; वर्णनात्मक और कथात्मक निबन्धों की रचना ज़रा कम हुई है। विचारात्मक निबन्धों के सम्बन्ध में यह भी स्मरण रखना चाहिए कि इस प्रकार के बहुत-से निबन्ध प्रस्तुत संग्रह में ग्रहण किए गए अर्थ के अनुसार सच्चे निबन्धों की कोटि में न आकर लेखों या प्रबन्धों की कोटि में आते हैं। किन्तु यह बात हम तभी कह सकते हैं जब हम निबन्ध का शास्त्रीय और प्रचलित या व्यावहारिक अंतर अपनी दृष्टि में रखें। वास्तव में अधिकतर विचारात्मक निबन्ध में वैज्ञानिक प्रणाली द्वारा मूल तत्त्वों की खोज रहती है और विषय का विवेचन अधिक होता है।

निबन्धों के इन प्रधान प्रकारों के अतिरिक्त निबन्ध तार्किक, व्यंग्य-प्रधान, हास्य-प्रधान आदि अन्य अनेक प्रकार के हो सकते है। संसार में जितनी रुचियाँ है, उतने ही विषय और विषयों के अनुसार निबन्धों के प्रकार भी अनन्त हो सकते हैं। किन्तु प्रमुखतः प्रधान प्रकार वे ही है जिनका उल्लेख ऊपर किया गया है।

विभिन्न रुचियों के अनुसार जिस प्रकार निबन्धों के विभिन्न प्रकारों का जन्म होता है उसी प्रकार प्रत्येक लेखक के अपने-अपने व्यक्तित्व के

अनुसार विभिन्न शैलियों का जन्म होता है। शैली के द्वारा ही लेखक अपने आपको प्रकट करता है। लेखक का जैसा व्यक्तित्व होगा वैसी ही उसकी शैली होगी। लेखक यदि पुष्प है तो शैली उसकी सुगन्ध। यदि हम कहना चाहें तो यह कह सकते हैं कि लेखक का अपने को प्रकट करने का प्रभावपूर्ण एवं कलात्मक प्रयास ही शैली है। लेखक के ज्ञान, भाव, कल्पना, कला आदि तत्त्वों के सम्मिश्रण से ही साहित्य-निर्माण मे शैली का महत्त्व है। यह महत्त्व तभी स्पष्ट हो सकता है जबकि लेखक अपने भावों को प्रकट करने के साधन—भापा—को न केवल अपनी सौन्दर्य-प्रियता की परितुष्टि के लिए, वरन् दूसरो को प्रभावित करने के लिए भी सजावे। भापा को सुन्दर और सजीव बनाने के लिए लेखक को अलकारो, कहावतो, मुहावरो, विराम-चिह्नो, शब्दो, वाक्यो, अनुच्छेदो, प्रकरणो, गुणो, सरलता, स्पष्टता, प्रभावोत्पादकता, लय आदि बातो पर ध्यान रखना पडता है। विषय और अवसर के अनुसार इन सब तत्त्वो के औचित्य या अनौचित्य से शैली सुन्दर या दोपपूर्ण हो सकती है। सुन्दर शैली के लिए केवल भावो की विशदता ही नही, भापा की विशदता भी अत्यन्त आवश्यक है। किन्तु किसी एक ही रचना मे भाव और भापा दोनो की विशदता प्रायः नही मिला करती। किसी मे भापा-सौन्दर्य रहता है, तो किसी मे भाव-सौन्दर्य। इस आधार पर शैलियां भी तरह-तरह की हो जाती है। व्यापक दृष्टि से शैली या तो भापा-प्रधान होगी या भाव-प्रधान। किन्तु भापा का निर्माण तथा शृंगार जिन विविध तत्त्वो से होता है उनके आधार पर भापा-प्रधान शैली भी कई प्रकार की होती है, जैसे अलकारों, शब्दों, वाक्यो, कहावतो, मुहावरों आदि मे से किसी एक की प्रधानता के आधार पर। इसी प्रकार भावो के प्रकट करने मे लेखक का व्यक्तित्व और विषय इन दोनो में से किसी एक की प्रधानता हो सकती है। प्रधान तत्त्व के आधार पर भाव-प्रधान शैली का वर्गीकरण किया जाता है। विषय-प्रतिपादन की दृष्टि से विषय-प्रधान शैली के आलोचनात्मक, तर्क-प्रधान, व्याख्या-प्रधान, वैज्ञानिक,

भावात्मक आदि स्थूल भेद हैं। इन नामों से ही उसके स्वरूप स्पष्ट हो जाते हैं। प्रतिभाशाली लेखक अपनी एक ही रचना में एक से अधिक शैलियों का दिग्दर्शन करा सकता है। साथ ही यह स्मरण रखना चाहिए कि लेखक के लिए यह आवश्यक नहीं कि लिखते समय वह शैली और उसके भेदों का ज्ञान प्राप्त करे। शैली का कोई एक भेद स्वतः उसके व्यक्तित्व से प्रस्फुटित हो साहित्य में अवतरित हो जाता है। इस क्रिया का स्वयं उसे कोई प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं होता। प्रत्येक लेखक अपनी एक निजी शैली को जन्म देता है।

निबन्ध-रचना का अभ्यास करने के सम्बन्ध में यह जान लेना अत्यन्त आवश्यक है कि जिस प्रकार काव्यशास्त्र के सिद्धान्तों का ज्ञान प्राप्त कर कोई व्यक्ति कवि नहीं हो सकता उसी प्रकार निबन्ध-रचना के तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त कर लेने मात्र से कोई व्यक्ति निबन्धकार नहीं बन सकता। काव्य रचना या लेखन-शक्ति तो नैसर्गिक होती है। नियम तो केवल सहायता के लिए होते हैं। प्रतिभाशाली लेखक तो नियमों का पालन करते हुए भी बन्धनों से मुक्त रहते हैं।

निबन्ध-कला के पूर्वोल्लिखित तत्त्वों को ध्यान में रखते हुए प्रस्तुत संग्रह में निबन्ध के क्षेत्र में प्रमुख लेखकों और उनकी शैलियों को स्थान दिया गया है। साथ ही उसमें विषयों की अनेकरूपता की ओर भी ध्यान रखा गया है।

भारतेन्दु-युग में हिन्दी-निबन्ध-साहित्य का जन्म हुआ, तो द्विवेदी युग में विषय, रूप और शैली सभी दृष्टियों से उसका विस्तार हुआ। निबन्ध-लेखकों की दृष्टि व्यापक हुई और उन्होंने जीवन के विविध क्षेत्रों पर दृष्टिपात किया। उन्होंने वर्णनात्मक, विचारात्मक, कवित्वपूर्ण शैली से समन्वित, साहित्यिक, काल्पनिक आदि अनेक प्रकार के निबन्धों की रचना की। वास्तव में छोटे-से-छोटे विषय से लेकर गम्भीर-से-गम्भीर विषय तक को उन्होंने अपनी प्रतिभा की खराद पर चढ़ाकर चमका दिया।

दृष्टि से उनकी वाक्य-रचना सीधी, सरल और प्रवाहपूर्ण है। उनकी भाषा संस्कृतनिष्ठ, किन्तु सरल है। उसमें तद्भव, देशज और सरल विदेशी (अरबी, फारसी और अंग्रेजी) शब्दों का प्रयोग हुआ है। द्विवेदी जी की रुचि मुहावरों और लोकोक्तियों के प्रयोग की ओर जरा कम पाई जाती है। संक्षेप में उनकी भाषा सुसंगठित, परिष्कृत और विषयानुकूल है।

'अशोक के फूल' में द्विवेदी जी के वास्तविक साहित्यिक निबन्धों के कई उदाहरण मिलते हैं, जबकि सिद्धान्त-प्रतिपादन के मोह के कारण वास्तविक साहित्यिक निबन्ध का अभाव हो चला है। निबन्ध मे व्यक्तित्व को पूर्ण प्रकाश मिलना चाहिए। 'अशोक के फूल' के अतिरिक्त 'कल्पलता', 'विचार और वितर्क', 'विचार-प्रवाह', 'कुटज' आदि निबन्ध-संग्रह द्विवेदी जी के हैं। उनके निबन्धों का विषय-क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है। अपने निबन्धो मे उन्होंने भारतीय साहित्य, भारतीय संस्कृति एवं परम्परागत ज्ञान-विज्ञान के साथ आधुनिक युग की विभिन्न परिस्थितियों, प्रवृत्तियों एव समस्याओं का भी सुन्दर समन्वय किया है। उनके निबन्धों में अध्ययन-क्षेत्र की व्यापकता, चिन्तन की गम्भीरता, व्यक्तित्व की सरलता एवं सरसता की सहज समाविष्टि हुई है।

## डा० नगेन्द्र

साहित्यिक आलोचनात्मक निबन्धों की अभिवृद्धि में डा० नगेन्द्र का योग रहा है। उनके निबन्ध-संग्रहो में—'विचार और विवेचना', 'विचार और अनुभूति', 'विचार और विश्लेषण', 'कामायनी के अध्ययन की समस्याएँ' आदि उल्लेखनीय है। इनके निबन्धों का मूल स्वर विषय-प्रधान होने पर भी अनेक निबन्धों मे व्यक्तित्व के दर्शन हो जाते है। किन्तु अपने निबन्धों में डा० नगेन्द्र का प्रधान प्रयास पाठक का ध्यान अपनी अपेक्षा आलोच्य विषय अथवा मूल समस्या की ओर आकर्षित करने की ओर अधिक रहता है। उनके निबन्ध-लेखन की यह विशेषता है कि

वे गूढ़ से गूढ़ विषय को भी, पाठक के लिए सहज ग्राह्य बना देते हैं। उनका 'साधारणीकरण' सम्बन्धी निबन्ध इस शैली का सर्वोत्कृष्ट उदाहरण है। कुछ निबन्धों में डा० नगेन्द्र ने व्याख्यात्मक एवं विश्लेषणात्मक शैली के स्थान पर रूपकात्मक या अप्रस्तुतात्मक शैली के भी प्रयोग किए हैं। इनके निबन्धों में विचारों की गम्भीरता, चिन्तन की मौलिकता एवं शैली की रोचकता का सहज समन्वय दृष्टिगत होता है। डा० नगेन्द्र ने साहित्य एवं कला सम्बन्धी विषयों पर उत्कृष्ट निबन्ध प्रस्तुत किए हैं जो 'कला, कल्पना और साहित्य', 'साहित्य की झांकी', आदि में संग्रहीत हैं। डा० नगेन्द्र के निबन्धों में अध्ययन की गंभीरता, ज्ञान-क्षेत्र की व्यापकता एवं चिन्तन की स्पष्टता परिलक्षित होती है। अपने तथ्य को ये तर्क एवं प्रमाण से भलीभांति पुष्ट करके प्रस्तुत करते हैं जिससे प्रतिपादित विषय पाठक की बुद्धि को सहज ही ग्राह्य हो जाता है। इनकी शैली में भी स्पष्टता एवं रोचकता के दर्शन होते हैं।

## कुबेरनाथ राय

कुबेरनाथ राय नयी पीढ़ी के प्रतिष्ठित हिन्दी निबन्धकार हैं। इनके अब तक चार निबन्ध संग्रह (१. प्रिया नीलकण्ठी, २. रस आखेटक, ३. गन्धमादन तथा विषाद योग) प्रकाशित हो चुके हैं। आरम्भ में लेखक की प्रवृत्ति पुरानी पीढ़ी तथा नयी पीढ़ी को एक मध्य मार्ग की ओर, ले जाने की रही है। यह बात उनके 'रस-आखेटक' में संग्रहीत निबन्धों द्वारा प्रकट हो जाती है। 'रस आखेटक' के निबन्धकार ने रस की परिभाषा को नये आयाम में व्याख्यायित करने का प्रयास किया है। वह पाता है पुरानी पीढ़ी में सुन्दर के प्रति रोमांटिक मोह है, तो नयी पीढ़ी में कदर्य और क्रुद्ध के प्रति रोमांटिक प्रतिबद्धता। इसलिए दोनों कूलों को अस्वीकार कर, इन निबन्धों में रस को मध्य धार के बहते पानी का स्वास्थ्य और प्रसन्न-गम्भीर—परिष्कार देने की चेष्टा की है। अन्तिम निबन्ध-संग्रह—'विषाद योग' की दिशा पूर्व निबन्ध-संग्रह से कुछ भिन्न है। और उन्हीं के शब्दों

# भाव या मनोविकार

अनुभूति के द्वन्द्व ही से प्राणी के जीवन का आरम्भ होता है। उच्च प्राणी मनुष्य भी केवल एक जोड़ी अनुभूति लेकर इस संसार में आता है। बच्चे के छोटे-से हृदय में पहले सुख और दुःख की सामान्य अनुभूति भरने के लिए जगह होती है। पेट का भरा या खाली रहना ही ऐसी अनुभूति के लिए पर्याप्त होता है। जीवन के आरम्भ में इन्हीं दोनों के चिह्न हँसना और रोना देखे जाते है पर ये अनुभूतियाँ बिलकुल सामान्य रूप में रहती है, विशेष-विशेष विषयों की ओर विशेप-विशेप रूपों में ज्ञानपूर्वक उन्मुख नहीं होती।

नाना विपयों के बोध का विधान होने पर ही उनसे सम्वन्ध रखने-वाली इच्छा की अनेकरूपता के अनुसार अनुभूति के भिन्न-भिन्न योग संघटित होते है जो भाव या मनोविकार कहलाते हैं। अतः हम कह सकते है कि सुख और दुःख की मूल अनुभूति ही विषय-भेद के अनुसार प्रेम, हास, उत्साह, आश्चर्य, क्रोध, भय, करुणा, घृणा इत्यादि मनोविकार का जटिल रूप धारण करती हैं। जैसे यदि शरीर में कहीं सुई चुभने की पीड़ा हो तो केवल सामान्य दुःख होगा; पर यदि साथ ही यह ज्ञात हो जाय कि सुई चुभानेवाला कोई व्यक्ति है तो उस दुःख की भावना कई मानसिक और शारीरिक वृत्तियों के साथ संश्लिप्ट होकर उस मनोविकार की योजना करेगी जिसे क्रोध कहते है। जिस वच्चे को पहले अपने ही दुःख का ज्ञान होता था, वढ़ने पर असंलक्ष्यक्रम अनुमान-द्वारा उसे और वालकों का कष्ट या रोना देखकर भी एक विशेप प्रकार का दुःख होने लगता है जिसे दया या करुणा कहते हैं। इसी प्रकार जिस पर अपना वश न हो ऐसे कारण से कष्ट पहुँचाने वाले भावी अनिष्ट के निश्चय से जो दुःख होता है वह भय कहलाता है। वहुत छोटे वच्चे को, जिसे यह निश्चयात्मिका वुद्धि नहीं होती, भय कुछ भी नहीं होता। यहाँ तक कि उसे मारने के लिए हाथ उठाएँ तो भी वह विचलित न होगा, क्योंकि वह निश्चय नही कर

सकता कि इस ज्ञान उत्कर्ष का परिणाम बुरा होगा।

मनोविकारों या भावों की अनुभूतियां परस्पर तथा सुख या दुःख की मूल अनुभूति से ऐसी ही भिन्न होती है जैसे रासायनिक मिश्रण परस्पर तथा अपने संयोजक द्रव्यों से भिन्न होते हैं। विषय-बोध की विभिन्नता तथा उससे सम्बन्ध रखनेवाली इच्छाओं की विभिन्नता के अनुसार मनोविकारो की अनेकरूपता का विकास होता है। हानि या दुःख के कारण मे हानि या दुःख पहुंचाने की चेतन वृत्ति का पता पाने पर हमारा काम उस मूल अनुभूति से नही चल सकता जिसे दुःख कहते है, बल्कि उसके योग से संघटित क्रोध नामक जटिल भाव की आवश्यकता होती है। जब हमारी इन्द्रियां दूर से आती हुई क्लेशकारिणी बातो का पता देने लगती है, हमारा अन्तःकरण हमे भावी आपदा का निश्चय कराने लगता है; तब हमारा काम दुःख मात्र से नही चल सकता बल्कि भागने या बचने की प्रेरणा करने वाले भय से चल सकता है। इसी प्रकार अच्छी लगनेवाली वस्तु या व्यक्ति के प्रति जो सुखानुभूति होती है उसी तक प्रयत्नवान प्राणी नही रह सकता, बल्कि उसकी प्राप्ति, रक्षा या सयोग की प्रेरणा करनेवाले लोभ या प्रेम के वशीभूत होता है।

अपने मूल रूपो मे सुख और दुःख दोनों की अनुभूतियाँ कुछ बँधी हुई शारीरिक क्रियाओ की ही प्रेरणा प्रवृत्ति के रूप मे करती है। उनकी भावना इच्छा और प्रयत्न अनेकरूपता का स्फुरण नही होता। विशुद्ध सुख की अनुभूति होने पर हम बहुत करेंगे—दाँत निकालकर हँसेंगे, कूदेंगे या सुख पहुँचानेवाली वस्तु से लगे रहेंगे, इसी प्रकार शुद्ध दुःख मे हम बहुत करेंगे हाथ-पैर पटकेंगे, रोयेंगे या दुःख पहुँचाने वाली वस्तु से हटेंगे —पर हम चाहे कितना ही उछल-कूदकर हँसे, कितना ही हाथ-पैर पटककर रोये, इस हँसने या रोने को प्रयत्न नही कह सकते। ये सुख और दुःख के अनिवार्य लक्षण मात्र है जो किसी प्रकार की इच्छा का पता नही देते। इच्छा के बिना कोई शारीरिक क्रिया प्रयत्न नही कर सकती।

शरीर-धर्म मात्र के प्रकाश से बहुत थोडे भावों की निर्दिष्ट और पूर्ण व्यजना हो सकती है। उदाहरण के लिए कम्प लीजिए। कम्प शीत की संवेदना से भी हो सकता है, भय से भी, क्रोध से भी और प्रेम के वेग से

भी। अतः जब तक भागना, छिपना या मारना, झपटना इत्यादि प्रयत्नों के द्वारा इच्छा के स्वरूप का पता न लगेगा तब तक भय या क्रोध की सत्ता पूर्णतया व्यक्त न होगी। सभ्य जातियों के बीच इन प्रयत्नों का स्थान बहुत कुछ शब्दों ने ले लिया है। मुँह से निकले हुए वचन ही अधिकतर भिन्न-भिन्न प्रकार की इच्छाओं का पता देकर भावों की व्यंजना किया करते है। इसी से साहित्य-मीमांसकों ने अनुभव के अन्तर्गत आश्रय की उक्तियों को विशेष स्थान दिया है।

क्रोधी चाहे किसी ओर झपटे या न झपटे, उसका यह कहना ही कि 'मैं उसे पीस डालूँगा' क्रोध की व्यंजना के लिए काफी होता है। इसी प्रकार लोभी चाहे लपके या न लपके, उसका कहना ही कि 'कहीं वह वस्तु हमें मिल जाती' उसके लोभ का पता देने के लिए बहुत है। वीर रस की जैसी अच्छी और परिष्कृत अनुभूति उत्साहपूर्ण उक्तियों द्वारा होती है वैसी तत्परता के साथ हथियार चलाने और रणक्षेत्र में उछलने-कूदने के वर्णन में नही। बात यह है कि भावों द्वारा प्रेरित प्रयत्न या व्यापार परिमित होते हैं। पर वाणी के प्रसार की कोई सीमा नही। उक्तियों में जितनी नवीनता और अनेकरूपता आ सकती है या भावों का जितना अधिक वेग व्यंजित हो सकता है उतना अनुभाव कहलानेवाले व्यापारों-द्वारा नहीं। क्रोध के वास्तविक व्यापार तोड़ना-फोड़ना मारना-पीटना इत्यादि ही हुआ करते है, पर क्रोध की उक्ति चाहे जहाँ तक बढ़ सकती है। किसी को धूल में मिला देना, चटनी कर डालना, किसी का घर खोदकर तालाव बना डालना तो मामूली बात है। यही बात सब भावों के सम्बन्ध में समझिए।

समस्त मानव-जीवन के प्रवर्त्तक भाव या मनोविकार ही होते हैं। मनुष्य की प्रवृत्तियों की तह में अनेक प्रकार के भाव ही प्रेरक के रूप में पाये जाते है। शील या चरित्र का मूल भी भावों के विशेप प्रकार के संगठन मे ही समझना चाहिए। लोक-रक्षा और लोक-रंजन की सारी व्यवस्था का ढाँचा इन्ही पर ठहराया गया है। धर्म-शासन, राज-शासन, मत-शासन—सबमें इनसे पूरा काम लिया गया है। इनका सदुपयोग भी हुआ है और दुरुपयोग भी। जिस प्रकार लोक-कल्याण के व्यापक उद्देश्य

की सिद्धि के लिए मनुष्य के मनोविकार काम में लाये गये हैं उसी प्रकार किसी सम्प्रदाय या संस्था के संकुचित और परिमित विधान की सफलता के लिए भी।

सब प्रकार के शासन में—चाहे धर्म-शासन हो, चाहे राज-शासन, या सम्प्रदाय-शासन—मनुष्य जाति के भय और लोभ से पूरा काम लिया गया है। दण्ड का भय और अनुग्रह का लोभ दिखाते हुए राज-शासन तथा नरक का भय और स्वर्ग का लोभ दिखाते हुए धर्म-शासन और मत शासन चलते आ रहे हैं। इनके द्वारा भय लोभ का प्रवर्तन उचित सीमा के बाहर भी प्रायः हुआ है और होता रहता है। जिस प्रकार शासकवर्ग अपनी रक्षा और स्वार्थ-सिद्धि के लिए भी इनसे काम लेते आये हैं उसी प्रकार धर्म-प्रवर्त्तक और आचार्य अपने स्वरूप-वैचित्र्य की रक्षा और अपने प्रभाव की प्रतिष्ठा के लिए भी। शासकवर्ग अपने अन्याय और अत्याचार के विरोध की शान्ति के लिए भी डराते और ललचाते आये है। मत-प्रवर्त्तक अपने द्वेष और संकुचित विचारों के प्रचार के लिए भी जनता को कँपाते और लपकाते आये हे। एक जाति को मूर्ति-पूजा करते देख दूसरी जाति के मत-प्रवर्त्तक ने उसे गुनाहों में दाखिल किया है। एक सम्प्रदाय को भस्म और रुद्राक्ष धारण करते देख दूसरे सम्प्रदाय के प्रचारक ने उसके दर्शन तक में पाप लगाया है। भावक्षेत्र अत्यन्त पवित्र क्षेत्र है। उसे इस प्रकार गन्दा करना लोक के प्रति भारी अपराध समझना चाहिए।

शासन की पहुँच प्रवृत्ति और निवृत्ति की बाहरी व्यवस्था तक ही होती है। उनके मूल या मर्म तक उनकी गति नही होती। भीतरी या सच्ची प्रवृत्ति-निवृत्ति को जागरित रखनेवाली शक्ति कविता है जो धर्म-क्षेत्र में शक्ति-भावना को जगाती रहती है। भक्ति धर्म की रसात्मक अनुभूति है। अपने मङ्गल और लोक के मङ्गल का संगम उसी के भीतर दिखाई पड़ता है। इस मङ्गल के लिए प्रकृति के क्षेत्र के बीच मनुष्य को अपने हृदय के प्रसार का अभ्यास करना चाहिए। जिस प्रकार ज्ञान नर-सत्ता के प्रसार के लिए है, उसी प्रकार हृदय भी। रागात्मिका वृत्ति के प्रसार के बिना विश्व के साथ जीवन का प्रकृत सामंजस्य घटित नही हो

और जटिल होते गये त्यों-त्यों उसके मूल रूप बहुत कुछ आच्छन्न होते गये। भावों के आदिम और सीधे लक्ष्यों के अतिरिक्त और-और लक्ष्यों की स्थापना होती गई; वासनाजन्य मूल व्यापारों के सिवा बुद्धि द्वारा निश्चित व्यापारों का विधान बढ़ता गया। इस प्रकार बहुत से ऐसे व्यापारों से मनुष्य घिरता गया जिनके साथ उसके भावों का सीधा लगाव नहीं। जैसे आदि में भय का लक्ष्य अपने शरीर और अपनी सन्तति ही की रक्षा तक था, पर पीछे गाय, बैल, अन्न आदि की रक्षा आवश्यक हुई, यहाँ तक कि होते-होते धन, मान, अधिकार, प्रभुत्व इत्यादि अनेक बातों की रक्षा की चिन्ता ने घर किया और रक्षा के उपाय भी वासनाजन्य प्रवृत्ति से भिन्न प्रकार के होने लगे। इसी प्रकार क्रोध, घृणा, लोभ अन्य भावों के विषय भी अपने मूल रूपों से भिन्न रूप धारण करने लगे। कुछ भावों के विषय तो अमूर्त्त तक होने लगे, जैसे कीर्ति की लालसा। ऐसे भावों को ही बौद्धदर्शन में 'अरूपराग' कहते हैं।

भावों के विषयों और उनके द्वारा प्रेरित व्यापारों में जटिलता आने पर भी उनका सम्बन्ध मूल विषयों और मूल व्यापारों से भीतर-भीतर बना है और बराबर बना रहेगा। किसी का कुटिल भाई उसे सम्पत्ति से एकदम वंचित रखने के लिए वकीलों की सलाह से एक नया दस्तावेज तैयार करता है। इसकी खबर पाकर वह क्रोध से नाच उठता है। प्रत्यक्ष व्यावहारिक दृष्टि से तो उसके क्रोध का विषय है वह दस्तावेज या कागज का टुकड़ा। पर उस कागज के टुकड़े के भीतर वह देखता है कि उसे और उसकी सन्तति को अन्न-वस्त्र न मिलेगा। उसके क्रोध का प्रकृत विषय न तो वह कागज का टुकड़ा है और न उस पर लिखे हुए काले-काले अक्षर। ये तो सभ्यता के आवरण मात्र हैं। अतः उसके क्रोध में और कुत्ते के क्रोध मे जिसके सामने का भोजन कोई दूसरा कुत्ता छीन रहा है; काव्य-दृष्टि से कोई भेद नही है—भेद है केवल विषय के थोड़ा रूप बदलकर आने का। इसी रूप बदलने का नाम है सभ्यता। इस रूप बदलने से होता यह है कि क्रोध आदि को भी अपना रूप बदलना पड़ता है, वह भी कुछ सभ्यता के साथ अच्छे कपड़े-लत्ते पहनकर समाज में आता है जिससे मार-पीट, छीन-खसोट आदि भद्दे समझे जानेवाले व्यापारों का

कुछ निवारण होता है।

पर यह प्रच्छन्न रूप वैसा मर्मस्पर्शी नहीं हो सकता। इसी से प्रच्छन्नता का उद्घाटन कवि-कर्म का एक मुख्य अंग है। ज्यों-ज्यों सभ्यता बढ़ती जायगी त्यों-त्यों कवियों के लिए यह काम बढ़ता जायगा। मनुष्य के हृदय की वृत्तियों से सीधा सम्बन्ध रखनेवाले रूपों और व्यापारों को प्रत्यक्ष करने के लिए उसे बहुत से पर्दों को हटाना पड़ेगा। इससे यह स्पष्ट है कि ज्यों-ज्यों हमारी वृत्तियों पर सभ्यता के नये-नये आवरण चढ़ते जायँगे त्यों-त्यों एक ओर तो कविता की आवश्यकता बढ़ती जायगी, दूसरी ओर कवि कर्म कठिन होता जायगा। ऊपर जिस क्रुद्ध व्यक्ति का उदाहरण दिया गया है, वह यदि कोध से छुट्टी पाकर अपने भाई के मन में दया का संचार करना चाहेगा तो क्षोभ के साथ उससे कहेगा, "भाई! तुम यह सब इसलिए न कर रहे हो कि पक्की हवेली मे बैठकर हलवा-पूरी खाओ और मै बैठा सूखे चने चबाऊँ; तुम्हारे लड़के दोपहर को भी दुशाले ओढ़कर निकलें और मेरे बच्चे रात को भी ठण्ड से काँपते रहे।" यह हुआ प्राकृत रूप का प्रत्यक्षीकरण। इसमें सभ्यता के बहुत से आवरणों को हटाकर वे मूल गोचर रूप से सामने रखे गये है जिनसे हमारे भावों का सीधा लगाव है और जो इस कारण भावों को उत्तेजित करने में अधिक समर्थ हैं। कोई बात जब इस रूप में आएगी तभी उसे काव्य के उपयुक्त रूप प्राप्त होगा। "तुमने हमे नुकसान पहुँचाने के लिए जाली दस्तावेज बनाया" इस वाक्य मे रसात्मकता नही। इसी बात को ध्यान मे रखकर ध्वनिकार ने कहा है—"नहि कवेरितिवृत्तमात्रनिर्वाहेणात्मपदलाभः।"

देश की वर्तमान दशा के वर्णन में यदि हम केवल इस प्रकार के वाक्य कहते जायें कि "हम मूर्ख, बलहीन और आलसी हो गए है, हमारा धन विदेश चला जाता है, रुपये का डेढ़ पाव घी बिकता है; स्त्री-शिक्षा का अभाव है" तो ये छन्दोबद्ध होकर भी काव्य पद के अधिकारी न होंगे। सारांश यह है कि काव्य के लिए अनेक स्थलों पर हमें भावों के विषयों के मूल और आदिम रूपों तक जाना होगा जो मूर्त और गोचर होंगे। जब तक भावों से सीधा और पुराना लगाव रखने वाले मूर्त और गोचर रूप न मिलेंगे तब तक काव्य का वास्तविक ढाँचा खड़ा न हो सकेगा। भावों

के अमूर्त विषयों की तह में भी मूर्त और गोचर रूप छिपे मिलेंगे, जैसे, यशोलिप्सा में कुछ दूर भीतर चलकर उस आनन्द के उपभोग की प्रवृत्ति छिपी हुई पाई जायगी जो अपनी तारीफ कान में पड़ने से हुआ करता था।

काव्य में अर्थग्रहण मात्र से काम नही चलता; बिम्बग्रहण अपेक्षित होता है। यह बिम्बग्रहण निर्दिष्ट, गोचर और मूर्त्त विषय का ही हो सकता है। 'रुपये का डेढ पाव घी मिलता है' इस कथन से कल्पना में यदि कोई बिम्ब या मूर्ति उपस्थित होगी तो वह तराजू लिए हुए बनिये की होगी जिससे हमारे करुण भाव का कोई लगाव न होगा। बहुत कम लोगों को घी खाने को मिलता है, अधिकतर लोग रूखी-सूखी खाकर रहते हैं, इस तथ्य तक हम अर्थग्रहण परम्परा द्वारा इस चक्कर के साथ पहुँचते हैं—एक रुपये का बहुत कम घी मिलता है, इससे रुपयेवाले ही घी खा सकते है, पर रुपयेवाले बहुत कम हैं, इससे अधिकांश जनता घी नही खा सकती, रूखो-सूखी, खाकर रहती है।

## कविता और सृष्टि-प्रसार

हृदय पर नित्य प्रभाव रखनेवाले रूपों और व्यापारों को भावना के सामने लाकर कविता बाह्य प्रकृति के साथ मनुष्य की अन्तःप्रकृति का सामंजस्य घटित करती हुई उसकी भावात्मक सत्ता के प्रकार का प्रसार करती है। यदि अपने भावों को समेट कर मनुष्य अपने हृदय को शेष सृष्टि से किनारे कर ले या स्वार्थ की पशुवृत्ति में ही लिप्त रखे तो उसकी मनुष्यता कहाँ रहेगी ? यदि वह लहलहाते हुए खेतों और जङ्गलों, हरी घास के बीच घूम-घूम कर बहते हुए नालों, काली चट्टानों पर चाँदी की तरह ढलते हुए झरनों, मंजरियों से लदी हुई अमराइयों और पटपर के बीच खड़ी झाड़ियों को देख क्षण भर लीन न हुआ, यदि कलरव करते हुए पक्षियों के आनन्दोत्सव में उसने योग न दिया, यदि खुले हुए फूलों को देख वह न खिला, यदि सुन्दर रूप सामने पाकर अपनी भीतरी कुरूपता का उसने विसर्जन न किया, यदि दीन-दुखी का आर्त्तनाद सुन वह न पसीजा, यदि अनाथों और अबलाओं पर अत्याचार होते देख क्रोध से न तिलमिलाया, यदि किसी बेढब और विनोदपूर्ण दृश्य या उक्ति पर न हँसा

तो उसके जीवन में रह क्या गया ? इस विश्वकाव्य की रसधारा में जो थोड़ी देर के लिए निमग्न न हुआ उसके जीवन को मरुस्थल की यात्रा ही समझना चाहिए।

काव्यदृष्टि कहीं तो १. नरक्षेत्र के भीतर रहती है, २. कहीं मनुष्येतर बाह्य सृष्टि के और ३. कहीं समस्त चराचर के।

१. पहले नरक्षेत्र को लेते हैं। संसार में अधिकतर कविता इसी क्षेत्र के भीतर हुई है। नरत्व की बाह्य प्रकृति और अन्तःप्रकृति के नाना सम्बन्धों और पारस्परिक विधानों का सङ्कलन या उद्भावना ही काव्यों में—मुक्तक हों या प्रबन्ध—अधिकतर पाई जाती है।

प्राचीन महाकाव्यों और खण्डकाव्यों के मार्ग में यद्यपि शेष दो क्षेत्र भी बीच-बीच में पड़ जाते है पर मुख्य यात्रा नरक्षेत्र के भीतर ही होती है। वाल्मीकि रामायण में यद्यपि बीच-बीच में ऐसे विशद वर्णन कुछ मिलते हैं, जिनमे कवि की मुग्ध दृष्टि प्रधानतः मनुष्येतर बाह्य प्रकृति के रूपजाल में फँसी पाई जाती है, पर उसका प्रधान विषय लोकचरित ही है। और प्रबन्ध-काव्यों के सम्बन्ध में भी यही बात कही जा सकती है। रहे मुक्तक या फुटकर पद्य, वे भी अधिकतर मनुष्य ही की भीतरी-बाहरी वृत्तियों से सम्बन्ध रखते हैं। साहित्य-शास्त्र की रस निरूपण-पद्धति में आलम्बनों के बीच बाह्य प्रकृति को स्थान ही नहीं मिला है। यह उद्दीपन मात्र मानी गई है। शृङ्गार के उद्दीप्त रूप में जो प्राकृतिक दृश्य लाए जाते है, उनके प्रति रतिभाव नहीं होता, नायक या नायिका के प्रति होता है। वे दूसरे के प्रति उत्पन्न प्रीति को उद्दीपत करनेवाले होते हैं, स्वयं प्रीति के पात्र या आलम्बन नहीं होते। संयोग में वे सुख बढ़ाते हैं और वियोग में काटने दौड़ते है। जिस भावोद्रेक और जिस ब्योरे के साथ नायक या नायिका के रूप का वर्णन किया जाता है, उस भावोद्रेक और उस ब्योरे के साथ उनका नही। कही-कही तो उनके नाम गिनाकर ही काम चला लिया जाता है।

मनुष्यो के रूप, व्यवहार या मनोवृत्तियों के सादृश्य, साधर्म्य की दृष्टि से जो प्राकृतिक वस्तु-व्यापार आदि लाये जाते है उनका स्थान भी गौण ही समझना चाहिए। वे नर-सम्बन्धी भावना को ही तीव्र करने के

लिए रखे जाते हैं।

२. मनुष्येतर बाह्य प्रकृति का आलम्बन के रूप में ग्रहण हमारे यहाँ संस्कृत के प्राचीन प्रबन्ध-काव्यों के बीच-बीच में ही पाया जाता है। वहाँ प्रकृति का ग्रहण आलम्बन के रूप में हुआ है, इसका पता वर्णन की प्रणाली से लग जाता है। पहले कह आये हैं कि किसी वर्णन में आई हुई वस्तुओं का मन में ग्रहण दो प्रकार का हो सकता है—बिम्बग्रहण और अर्थग्रहण। किसी ने कहा 'कमल'! अब इस 'कमल' पद का ग्रहण कोई इस प्रकार भी कर सकता है कि ललाई लिये हुए सफेद पंखड़ियों और झुके हुए नाल आदि के सहित एक फूल की मूर्ति मन में थोड़ी देर के लिए आ जाय या कुछ देर बनी रहे; और इस प्रकार भी कर सकता है कि कोई चित्र उपस्थित न हों; केवल पद का अर्थ मात्र समझकर काम चला लिया जाय। काव्य के दृश्य-चित्रण मे पहले प्रकार का संकेत ग्रहण अपेक्षित होता है और व्यवहार तथा शास्त्रचर्चा में दूसरे प्रकार का। बिम्बग्रहण वहीं होता है जहाँ कवि अपने सूक्ष्म निरीक्षण द्वारा वस्तुओं के अङ्ग-प्रत्यङ्ग, वर्ण, आकृति तथा उनके आस-पास की परिस्थिति का परस्पर संश्लिष्ट विवरण देता है। बिना अनुराग के ऐसे सूक्ष्म ब्योरों पर न दृष्टि जा ही सकती है, न रम ही सकती है। अतः जहाँ ऐसा पूर्ण और संश्लिष्ट चित्रण मिले, वहाँ समझना चाहिए कि कवि ने बाह्य प्रकृति को आलम्बन के रूप में ग्रहण किया है। उदाहरण के लिए वाल्मीकि का यह हेमन्त वर्णन लीजिए—

अवश्याय-निपातेन किञ्चित्प्रक्लिन्नशाद्वला।
वनानां शोभते भूमिर्निविष्टतरुणातपा॥
स्पृशंतु विपुलं शीतमुदकं द्विरदः सुखम्।
अत्यन्ततृषितो वन्यः प्रतिसंहरते करम्॥
अवश्याय-तमोनद्धा नीहार-तमसावृताः।
प्रसुप्ता इव लक्ष्यन्ते विपुष्पा वनराजयः॥
वाष्पसंछन्नसलिला रुतविज्ञेयसारसाः।
हिमार्द्र बालकैस्तीरैः सरितो भान्ति साम्प्रतम्॥

जरा-जर्जरितैः पद्मैः शीर्णकेशरकर्णिकैः ।
नालशेषैर्हिमध्वस्तैर्न भान्ति कमलाकराः ।।

(वन की भूमि जिसकी हरी-हरी घास ओस गिरने से कुछ-कुछ नीली हो गई है, तरुण धूप के पडने से कैसी शोभा दे रही है। अत्यन्त प्यासा जंगली हाथी बहुत शीतल जल के स्पर्श से अपनी सूंड़ सिकोड़ लेता है। बिना फूल के वन-समूह कुहरे के अन्धकार मे सोये से जान पड़ते है। नदियां, जिनका जल कुहरे से ढँका हुआ है और जिनमे सारस पक्षियों का पता केवल उनके शब्द से लगता है, हिम से आई बालू के तटों से ही पहचानी जाती है। कमल, जिनके पत्ते जीर्ण होकर झड़ गये है, जिनकी केसर-कणिकाएँ टूट-फूटकर छितरा गई है, पाले से ध्वस्त होकर नाल मात्र खडे हैं।)

मनुष्येतर बाह्य प्रकृति का इसी रूप में ग्रहण कुमारसम्भव के आरम्भ तथा रघुवंश के बीच-बीच में मिलता है। नाटक यद्यपि मनुष्य ही की भीतरी बाहरी प्रवृत्तियों के प्रदर्शन के लिये लिखे जाते हैं और भवभूति अपने मार्मिक और तीव्र अन्तर्वृत्तिय विधान के लिए ही प्रसिद्ध हैं, पर उनके 'उत्तर 'रामचरित' मे कहीं-कही बाह्य प्रकृति के ही बहुत ही साग और संश्लिष्ट खण्ड-चित्र पाये जाते हैं। पर मनुष्येतर बाह्य प्रकृति को जो प्रधानता मेघदूत मे मिली है, वह संस्कृत के और किसी काव्य में नही। 'पूर्वमेघ' तो यहाँ से वहाँ तक प्रकृति की ही एक मनोहर झाँकी या भारत भूमि के स्वरूप का ही मधुर ध्यान है। जो इस स्वरूप के ध्यान में अपने को भूलकर कभी-कभी मग्न हुआ करता है वह घूम-घूमकर वक्तृता दे या न दे, चन्दा इकट्ठा करे या न करे, देशवासियों की आमदनी का ओसत निकाले या न निकाले, सच्चा देश-प्रेमी है। मेघदूत न कल्पना की क्रीड़ा है; न कला की विचित्रता। वह है प्राचीन भारत के सबसे भावुक हृदय की अपनी प्यारी भूमि की रूप-माधुरी पर सीधी-सादी प्रेम-दृष्टि।

अनन्त रूपो मे प्रकृति हमारे सामने आती है—कहीं मधुर, सुसज्जित या सुन्दर रूप में, कहीं रूखे बेडौल या कर्कश रूप में, कही भव्य, विशाल या विचित्र रूप में, कही उग्र, कराल या भयंकर रूप में। सच्चे कवि का

हृदय उसके इन सब रूपों में लीन होता है, क्योंकि उसके अनुराग का कारण अपना खास सुख-भोग नही, वल्कि चिरसाहचर्य द्वारा प्रतिष्ठित वासना है। जो केवल प्रफुल्ल-प्रसून प्रसार के सौरभ-संचार, मकरन्द-लोलुप, मधुप-गुञ्जार, कोकिल-कूजित निकुञ्ज और शीतल सुख-स्पर्श समीर इत्यादि की चर्चा किया करते हैं; वे विपयी या भोगलिप्सु हैं। इसी प्रकार जो केवल मुक्ताभास हिमविन्दु मण्डित मरकताभ शाद्वल-जल, अत्यन्त विशाल गिरिशिखर से गिरते हुये जलप्रपात के गम्भीर गर्त्त से उठी हुई सीकर-नीहारिका के वीच विविधवर्णस्फुरण की विशालता, भव्यता और विचित्रता में ही अपने हृदय के लिये कुछ पाते हैं, वे तमाशवीन हैं, सच्चे भावुक या सहृदय नहीं। प्रकृति के साधारण-असाधारण सव प्रकार के रूपों में रमानेवाले वर्णन हमें वाल्मीकि, कालिदास, भवभूति आदि संस्कृत के प्राचीन कवियों में मिलते है। पिछले खेवे के कवियों में मुक्तक-रचना में तो अधिकतर प्राकृतिक वस्तुओं का अलग-अलग उल्लेख मात्र उद्दीपन की दृष्टि से किया गया है। प्रवन्ध-रचना में जो थोडा-वहुत संश्लिष्ट चित्रण किया है वह प्रकृति की विशेप रूप-विभूति को लेकर ही। अंग्रेजी के पिछले कवियों में वर्ड्सवर्थ की दृष्टि सामान्य में चिरपरिचित, सीधे-सादे प्रशान्त और मधुर दृश्यों की ओर रहती थी, पर शेली की असाधारण भव्य और विशाल की ओर।

साहचर्य-सम्भूत रस के प्रभाव से सामान्य सीधे-सादे चिरपरिचित दृश्यों में कितने माधुर्य्य की अनुभूति होती है ! पुराने कवि कालिदास ने वर्षा के प्रथम जल से सिक्त तुरन्त की जोती हुई धरती तथा उसके पास विखरी हुई भोली चितवन वाली ग्रामवनिताओं में साफ-सुथरे ग्रामचैत्यों और कथा-कोविद ग्रामवृद्धों में इसी प्रकार का माधुर्य्य का अनुभव किया था। आज भी इसका अनुभव लोग करते हैं। वाल्य या कौमार अवस्था में जिस पेड़ के नीचे हम अपनी मण्डली के साथ वैठा करते थे; चिड़चिड़ी वुढ़िया की जिस झोपड़ी के पास से होकर हम आते-जाते थे, उसकी मधुर स्मृति हमारी भावना को वरावर लीन किया करती है। वुड्ढी की झोपड़ी में न कोई चमक-दमक थी, न कला-कौशल का वैचित्र्य। मिट्टी की दीवारों पर फूस का छप्पर पड़ा था, नीव के किनारे चढ़ी हुई मिट्टी

पर सत्यानाशी के नीलाभ हरित कँटीले, कटावदार पौधे खड़े थे जिनके पीले फूलों के गोल सम्पुटों के बीच लाल-लाल बिन्दियाँ झलकती थी।

सारांश यह कि केवल असाधारणत्व की रुचि सच्ची सहृदयता की पहिचान नहीं है। शोभा और सौन्दर्य की भावना के साथ जिनमें मनुष्य-जाति के उस समय के पुराने सहचरों की वंश-परम्परागत स्मृति वासना के रूप में बनी हुई है, जब वह प्रकृति के खुले क्षेत्र में विचरती थी, वे ही पूरे सहृदय भावुक कहे जा सकते हैं। वन्य और ग्रामीण दोनों प्रकार के जीवन प्राचीन हैं; दोनों पेड़-पौधों, पशु-पक्षियों, नदी-नालों और पर्वत-मैदानों के बीच व्यतीत होते हैं, अतः प्रकृति के अधिक रूपों के साथ सम्बन्ध रखते हैं। हम पेड़-पौधों और पशु-पक्षियों से सम्बन्ध तोडकर बडे-बडे नगरों मे आ बसे; पर उनके बिना रहा नही जाता। हम उन्हें हर वक्त पास न रखकर एक घेरे में बन्द करते हैं और कभी-कभी मन बहलाने के लिए उनके पास चले जाते है। हमारा साथ उनसे भी छोड़ते नही बनता। कबूतर हमारे घर के छज्जो के नीचे सुख से सोते है, गौरे हमारे घर के भीतर आ बैठते हैं; बिल्ली अपना हिस्सा या तो म्यावँ म्यावँ करते मांगती है या चोरी से ले जाती है, कुत्ते घर की रखवाली करते हैं, और वासुदेवजी कभी-कभी दीवार फोडकर निकल पड़ते है। बरसात के दिनो में जब सुर्खी-चूने की कड़ाई की परवा न कर हरी-हरी घास पुरानी छत पर निकलने लगती है, तब हमे उसके प्रेम का अनुभव होता है। वह मानों हमे ढूंढ़ती हुई आती है और कहती है कि "तुम हमसे क्यो दूर-दूर भागे फिरते हो ?"

जो केवल अपने विलास या शरीर-सुख की सामग्री ही प्रकृति में ढूंढ़ा करते है उनमें उस रागात्मक "सत्व" की कमी है जो व्यक्त सत्ता मात्र के साथ एकता की अनुभूति में लीन करके हृदय के व्यापकत्व का आभास देता है। सम्पूर्ण सत्ताएँ एक ही परम सत्ता और सम्पूर्ण भाव एक ही परम भाव के अन्तर्भूत है। अतः बुद्धि की क्रिया से हमारा ज्ञान जिस अद्वैत भूमि पर पहुँचता है उसी भूमि तक हमारा भावात्मक हृदय भी इस सत्त्व-रस के प्रभाव से पहुँचता है। इस प्रकार अन्त में जाकर

दोनों पक्षों की वृत्तियों का समन्वय हो जाता है। समन्वय के विना मनुष्यत्व की साधना पूरी नहीं हो सकती।

## मार्मिक तथ्य

मनुष्येतर प्रकृति के बीच के रूप-व्यापार कुछ भीतरी भावों या तथ्यों की भी व्यंजना करते हैं। पशु-पक्षियों के सुख, हर्ष-विषाद, राग-द्वेष, तोष क्षोभ, कृपा-क्रोध इत्यादि भावों की व्यंजना जो उनकी आकृति, चेष्टा, शब्द आदि से होती है, वह तो प्रायः बहुत प्रत्यक्ष होती है। कवियों को उन पर अपने भावों का आरोप करने की आवश्यकता प्रायः नही होती। तथ्यों का आरोप या सम्भावना अलबत वे कभी-कभी किया करते है। पर इस प्रकार का आरोप कभी-कभी कथन को, 'काव्य' के क्षेत्र से घसीटकर 'सूक्ति' या "सुभाषित" के क्षेत्र में डाल देता है। जैसे, 'कौवे सवेरा होते ही क्यों चिल्लाने लगते है ? वे समझते है कि सूर्य अन्धकार का नाश करता बढ़ा आ रहा है कही धोखे में हमारा भी नाश न कर दे। यह सूक्ति मात्र है, काव्य नही। जहाँ तथ्य केवल आरोपित या सम्भावित रहते है वहाँ वे अलङ्कार रूप में ही रहते हैं। पर जिन तथ्यों का आभास हमें पशु-पक्षियों के रूप, व्यापार या परिस्थिति में ही मिलता है वे हमारे भावों के विषय वास्तव में हो सकते हैं। मनुष्य सारी पृथ्वी छेंकता चला जा रहा है। जंगल कट-कटकर खेत, गाँव और नगर बनते चले जा रहे है। पशु-पक्षियों का भाग छिनता चला जा रहा है। उनके सब ठिकानो पर हमारा निष्ठुर अधिकार होता चला जा रहा है। वे कहाँ जाँय ? कुछ तो हमारी गुलामी करते है। कुछ हमारी बस्ती के भीतर या आस-पास रहते हैं और छीन-झपटकर अपना हक ले जाते है। हम उनके साथ बराबर ऐसा ही व्यवहार करते हैं, मानों उन्हें जीने का कोई अधिकार ही नहीं है। इन तथ्यों का सच्चा आभास हमें उनकी परिस्थिति से मिलता है। अतः उनमें से किसी की चेष्टा-विशेष में इन तथ्यों की मार्मिक व्यंजना की प्रतीति काव्यानुभूति के अन्तर्गत होगी। यदि कोई वन्दर हमारे सामने से कोई खाने-पीने की चीज उठा ले जाय और किसी पेड़ के ऊपर बैठा-बैठा हमें घुड़की दे, तो काव्य दृष्टि से हमें

ऐसा मालूम हो सकता है कि--

देते हैं घुड़की यह अर्थ-ओज-भरी हरि
"जीने का हमारा अधिकार क्या न गया रह ?
पर प्रतिषेध के प्रसार बीच तेरे नर !
क्रीड़ामय जीवन-उपाय है हमारा यह।
दानी जो हमारे रहे, वे भी दास तेरे हुए,
उनकी उदारता भी सकता नहीं तू सह।
फूली फली उमंग उपकार की तू
छेंकता है जाता, हम जायँ कहाँ, तू ही कह !'

पेड़-पौधे, लता-गुल्म आदि भी इस प्रकार कुछ भावो या तथ्यो की व्यंजना करते है जो कभी-कभी कुछ गूढ़ होती है। सामान्य दृष्टि भी वर्षा की झडी के पीछे उनके हर्ष और उल्लास को, ग्रीष्म के प्रचण्ड आतप में उनकी शिथिलता और म्लानता को; शिशिर के कठोर शासन मे उनकी दीनता को, मधुकाल में उनके रसोन्माद, उमंग और हास को, प्रबल वात के झकोरो मे उनकी विकलता को; प्रकाश के प्रति उनकी ललक को देख सकती है। इसी प्रकार भावुको के समक्ष वे अपनी रूपचेष्टा आदि द्वारा कुछ मार्मिक तथ्यों की भी व्यजना करते ह। हमारे यहाँ के पुराने अन्योक्तिकारों ने कही-कही इस व्यजना की ओर ध्यान दिया है। कही-कही का मतलब यह है कि बहुत जगह उन्होने अपनी भावना का आरोप किया हैं, उनकी रूपचेष्टा या परिस्थिति से तथ्य-चयन नही। पर उनकी विशेष-विशेष परिस्थितियो की ओर भावुकता से ध्यान देने पर बहुत से मार्मिक तथ्य सामने आते है। कोसो तक फैले, कड़ी धूप मे तपते मैदान के बीच एक अकेला वट-वृक्ष दूर तक छाया फैलाए खड़ा है। हवा के झोको से उनकी टहनियाँ और पत्ते हिल-हिल कर मानो बुला रहे है। हम धूप से व्याकुल होकर उसकी ओर बढते हैं। देखते है, उसकी जड के पास एक गाय बैठी आँख मूँदे जुगाली कर रही है। हम लोग भी उसी के पास आराम से जा बैठते है। इतने में एक कुत्ता जीभ बाहर निकाले हाँफता हुआ उस छाया के नीचे आता है और हममे से कोई उठकर उसे छडी लेकर भगाने लगता है। इस परिस्थिति को देख हममें

से कोई भावुक पुरुष उस पेड़ को इस प्रकार सम्बोधन करे तो कर सकता है—

काया की न छाया यह केवल तुम्हारी, द्रुम।
अंतस् के मर्म का प्रकाश यह छाया है।
भरी है इसी में वह स्वर्ग-स्वप्न-धरा अभी,
जिसमें न पूरा-पूरा नर वह पाया है।
शांतिसार शीतल प्रसार यह छाया धन्य !
प्रीति सा पसारे इसे कैसी हरी काया है।
हे नर ! तू प्यारा इस तरु का स्वरूप देख,
देख फिर घोर रूप तूने जो कमाया है॥

ऊपर नरक्षेत्र और मनुष्येतर सजीव सृष्टि के क्षेत्र का उल्लेख हुआ है। काव्यदृष्टि कभी तो इन पर अलग-अलग रहती है कभी समष्टि-रूप में समस्त जीवन-क्षेत्र पर। कहने की आवश्यकता नहीं कि विच्छिन्न दृष्टि की अपेक्षा समष्टि-दृष्टि मे अधिक व्यापकता और गम्भीरता रहती है। काव्य का अनुशीलन करनेवाले मात्र जानते हैं कि काव्य-दृष्टि सजीव सृष्टि तक ही बद्ध नहीं रहती। वह प्रकृति के उस भाग की ओर भी जाती है जो निर्जीव या जड़ कहलाता है। भूमि, पर्वत, चट्टान, नाले, टीले, मैदान, समुद्र, आकाश, मेघ, नक्षत्र इत्यादि की रूप-गति आदि से भी हम सौन्दर्य, माधुर्य, भीषणता, भव्यता, विचित्रता, उदासी, उदारता, सम्पन्नता इत्यादि की भावना प्राप्त करते है। कड़कड़ाती धूप के पीछे उमडी हुई घटा की श्यामल स्निग्धता और शीतलता का अनुभव मनुष्य क्या पशु-पक्षी, पेड़-पौधे तक करते हैं। अपने इधर-उधर हरी-भरी लहलहाती प्रफुल्लता का विधान करती हुई नदी की अविराम जीवन-धारा मे हम द्रवीभूत औदार्य का दर्शन करते हैं। पर्वत की ऊँची चोटियों मे विशालता और भव्यता का, वात-विलोड़ित जल-प्रसार में क्षोभ और आकुलता का, विकीर्णघन-खण्ड-मण्डित, रश्मि-रञ्जित सान्ध्य-दिगञ्चल में चमत्कारपूर्ण सौन्दर्य का, ताप से तिलमिलाती धरा पर धूल झोंकते हुए अंधड़ के प्रचण्ड झोंकों में उग्रता और उच्छृङ्खलता का, बिजली की कँपाने

वाली दाह और ज्वालामुखी के प्रचण्ड स्फोट में भीषणता का आभास मिलता है। ये सब विश्वरूपी महाकाव्य की भावनाएँ या कल्पनाएँ हैं। स्वार्थ-भूमि से परे पहुँचे हुए सच्चे अनुभूति-योगी या कवि इनके द्रष्टा मात्र होते हैं।

जड़ जगत् के भीतर पाये जानेवाले रूप, व्यापार या परिस्थितियाँ अपने मार्मिक तथ्यों की भी व्यंजना करती हैं। जीवन के तथ्यों के साथ उनके साम्य का बहुत अच्छा मार्मिक उद्घाटन कहीं-कहीं हमारे यहाँ के अन्योक्तिकारों ने किया है। जैसे, इधर नरलोक के बीच देखते हैं तो सुख-समृद्धि और सम्पन्नता की दशा में दिन-रात घेरे रहनेवाले, स्तुति का खासा कोलाहल खड़ा करनेवाले, विपत्ति और दुर्दिन में पास नहीं फटकते; उधर जड़ जगत् के भीतर देखते हैं तो भरे हुए सरोवर के किनारे जो पक्षी बराबर कलरव करते रहते हैं, वे उसके सूखने पर अपना-अपना रास्ता लेते हैं :

कोलाहल सुनि खगन के, सरवर ! जनि अनुरागि।
ये सब स्वारथ के सखा, दुर्दिन दैहैं त्यागि॥
दुर्दिन दैहैं त्याग, तोय तेरो जब जैहै।
दूरहि तें तजि आस, पास कोऊ नहिं ऐहै॥

इसी प्रकार सूक्ष्म और मार्मिक दृष्टिवालों को और गूढ़ व्यजना भी मिल सकती है। अपने इधर-उधर हरियाली और प्रफुल्लता का विधान करने के लिए यह आवश्यक है कि नदी कुछ काल तक एक बँधी हुई मर्यादा के भीतर बहती रहे। वर्षा की उमड़ी हुई उच्छृङ्खलता मे पोषित हरियाली और प्रफुल्लता का ध्वंस सामने आता है। पर यह उच्छृङ्खलता और ध्वंस अल्पकालिक होता है और इसके द्वारा आगे के लिए पोषण की नई शक्ति का सञ्चय होता है। उच्छृङ्खलता नदी की स्थायी वृत्ति नहीं है। नदी के इस स्वरूप के भीतर सूक्ष्म मार्मिक दृष्टि लोकगति के स्वरूप का साक्षात्कार करती है। लोकजीवन की धारा जब एक बँधे मार्ग पर कुछ काल तक अबाध गति से चलने पाती है तभी सभ्यता के किसी रूप का पूर्ण विकास और उसके भीतर सुख-शान्ति की प्रतिष्ठा होती है। जब

जीवन-प्रवाह क्षीण और शाक्त पड़ने लगता है और गहरी विपमता आने लगती है तव नई शक्ति का प्रवाह फूट पड़ता है जिसमें वेग की उच्छृङ्खलता के सामने वहुत कुछ ध्वंस भी होता है। पर यह उच्छृङ्खल वेग जीवन का या जगत् का नित्य स्वरूप नही है।

३. पहले कहा जा चुका है कि नरक्षेत्र के भीतर वद्ध रहनेवाली काव्य-दृष्टि की अपेक्षा सम्पूर्ण जीवन-क्षेत्र और समस्त चराचर के क्षेत्र से मार्मिक तथ्यों का चयन करनेवाली दृष्टि उत्तरोत्तर अधिक व्यापक और गम्भीर कही जायगी। जव कभी हमारी भावना का प्रसार इतना विस्तीर्ण और व्यापक होता है कि हम अनन्त व्यक्त सत्ता के भीतर नरसत्ता के स्थान का अनुभव करते है तव हमारी पार्थक्य-वुद्धि का परिहार हो जाता है। उस समय हमारा हृदय ऐसी उच्च भूमि पर पहुँचा रहता है जहाँ उसकी वृत्ति प्रशांत और गम्भीर हो जाती है, उसकी अनुभूति का विपय ही कुछ वदल जाता है।

तथ्य चाहे नरक्षेत्र के ही हों, चाहे अधिक व्यापक क्षेत्र के हों कुछ प्रत्यक्ष होते हैं और कुछ गूढ़। जो तथ्य हमारे किसी भाव को उत्पन्न करे उसे उस भाव का आलम्वन कहना चाहिये। ऐसे रसात्मक तथ्य आरम्भ में ज्ञानेन्द्रियाँ उपस्थित करती है। फिर ज्ञानेन्द्रियों द्वारा प्राप्त सामग्री से भावना या कल्पना उनकी योजना करती है। अतः यह कहा जा सकता है कि ज्ञान ही भावों में सञ्चार के लिए मार्ग खोलता है। ज्ञान-प्रसार के भीतर ही भाव-प्रसार होता है। आरम्भ में मनुष्य की चेतन सत्ता अधिकतर इन्द्रियज ज्ञान की समष्टि के रूप में ही रही। फिर ज्यों-ज्यों अन्तःकरण का विकास होता गया और सभ्यता वढ़ती गई त्यों-त्यों मनुष्य का ज्ञान वुद्धि-व्यवसायात्मक होता गया। अव मनुष्य का ज्ञानक्षेत्र वुद्धि-व्यवसायात्मक या विचारात्मक होकर वहुत ही विस्तृत हो गया है। अतः उसके विस्तार के साथ हमें अपने हृदय का विस्तार भी वढ़ाना पड़ेगा। विचारों की क्रिया से, वैज्ञानिक विवेचन और अनुसंधान द्वारा उद्घाटित परिस्थितियों और तथ्यों के मर्मस्पर्शी पक्ष का मूर्त और सजीव चित्रण भी—उसका इस रूप में प्रत्यक्षीकरण भी कि वह हमारे किसी भाव का आलम्वन हो सके—कवियों का काम और उच्च काव्य का एक

लक्षण होगा। कहने की आवश्यकता नहीं कि इन तथ्यों और परिस्थितियों के मार्मिक रूप न जाने कितनी बातों को तह में छिपे होंगे।

## काव्य और व्यवहार

भावों या मनोविकारों के विवेचन में हम कह चुके हैं कि मनुष्य को कर्म में प्रवृत्त करनेवाली मूल वृत्ति भावात्मिका है। केवल तर्क-बुद्धि या विवेचना के बल से हम किसी कार्य में प्रवृत्त नहीं होते। जहाँ जटिल बुद्धि-व्यापार के अंदर किसी कर्म का अनुष्ठान देखा जाता है वहाँ भी तह में कोई भाव या वासना छिपी रहती है। चाणक्य जिस समय अपनी नीति की सफलता के लिए किसी निष्ठुर व्यापार में प्रवृत्त दिखाई पड़ता है उस समय वह दया, करुणा आदि सब मनोविकारों या भावों से परे दिखाई पड़ता है। पर थोड़ा अन्तर्दृष्टि गड़ाकर देखने से कौटिल्य को नचानेवाली डोर का छोर भी अन्तःकरण के रागात्मक खण्ड की ओर मिलेगा। प्रतिज्ञा-पूर्ति की आनन्द भावना और नन्दवंश के प्रति क्रोध या वैर की वासना बारी-बारी से उन डोर को हिलाती हुई मिलेंगी। अर्वाचीन राष्ट्र-नीति के गुरु-घण्टाल जिस समय अपनी किसी गहरी चाल से किसी देश की निरपराध जनता का सर्वनाश करते हैं, उस समय वे दया आदि दुर्बलताओं से निर्लिप्त, केवल बुद्धि के कठपुतले दिखाई पड़ते हैं। पर उनके भीतर यदि छानबीन की जाय तो कभी अपने देशवासियों के सुख की उत्कण्ठा, कभी अन्य जाति के प्रति घोर विद्वेष, कभी अपनी जातीय श्रेष्ठता का नया या पुराना घमण्ड, इशारे करता हुआ मिलेगा।

बात यह है कि केवल इस बात को जानकर ही हम किसी काम को करने या न करने के लिए तैयार नही होते कि वह काम अच्छा है या बुरा, लाभदायक है या हानिकारक ! जब उसकी या उसके परिणाम की कोई ऐसी बात हमारी भावना में आती है जो आह्लाद, क्रोध, करुणा, भय, उत्कंठा आदि का सचार कर देती है तभी हम उस काम को करने या न करने के लिए उद्यत होते है। शुद्ध-ज्ञान या विवेक में कर्म की उत्तेजना नही होती। कर्म-प्रवृत्ति के लिये मन मे कुछ वेग का आना आवश्यक है। यदि किसी जन-समुदाय के बीच कहा जाय कि अमुक देश तुम्हारा इतना

रुपया प्रतिवर्ष उठा ले जाता है तो सम्भव है कि उस पर कुछ प्रभाव न पड़े। पर यदि दारिद्रय और अकाल का भीषण और करुण दृश्य दिखाया जाय, पेट की ज्वाला से जले हुये कङ्काल कल्पना के सम्मुख रखे जायँ और भूख से तड़पते हुये बालक के पास बैठी हुई माता का आर्त्त-क्रन्दन सुनाया जाय तो वहुत से लोग क्रोध और करुणा से व्याकुल हो उठेंगे और इस दशा को दूर करने का यदि उपाय नही तो संकल्प अवश्य करेंगे। पहले ढंग की बात कहना राजनीतिज्ञ या अर्थशास्त्री का काम है और पिछले प्रकार का दृश्य भावना में लाना कवि का। अतः यह धारणा कि काव्य व्यवहार का बाधक है, उसके अनुशीलन से अकर्मण्यता आती है, ठीक नहीं। कविता तो भाव प्रसार द्वारा कर्मण्य के लिए कर्मक्षेत्र का और विस्तार कर देती है।

उक्त धारणा का आधार यदि कुछ हो सकता है तो यही कि जो भावुक या सहृदय होते हैं अथवा काव्य के अनुशीलन से जिनके भाव-प्रसार का क्षेत्र विस्तृत हो जाता है, उनकी वृत्तियाँ उतनी स्वार्थवद्ध नही रह सकतीं। कभी-कभी वे दूसरों का जी दुखाने के डर से; आत्मगौरव या कुलगौरव या जातिगौरव के ध्यान से; अथवा जीवन के किसी पक्ष की उत्कर्ष-भावना में मग्न होकर अपने लाभ के कर्म में अतत्पर या उससे विरत देखे जाते है। अतः अर्थागम से हृष्ट, 'स्वकार्यं साधयेत्' के अनुयायी काशी के ज्योतिषी और कर्मकाण्डी, कानपुर के बनिये और दलाल, कचहरियों के अमले और मुख्तार ऐसों को कार्य-भ्रंशकारी, मूर्ख, निरे निठल्ले या खब्त-उल-हवास समझ सकते हैं। जिनकी भावना किसी बात के मार्मिक पक्ष का चित्रानुभव करने में तत्पर रहती है, जिनके भाव चराचर के बीच किसी को भी आलम्बनोपयुक्त रूप या दशा में पाते ही उसकी ओर दौड़ पड़ते है, वे सदा अपने लाभ के ध्यान से या स्वार्थ बुद्धि द्वारा ही परिचालित नही होते। उसकी यही विशेषता अर्थपरायणों को—अपने काम से काम रखनेवालों को—एक त्रुटि-सी जान पड़ती है। कवि और भावुक हाथ-पैर न हिलाते हों, यह बात नही है। पर अर्थियों के निकट उनकी बहुत-सी क्रियाओं का कोई अर्थ नही होता।

अपने स्वार्थ के लिए रौंदता है, इससे सभी परिचित हैं। राह में एक मरा चीतल, एक विशाल वड़ के पेड़ की छाया मे पड़ा था और चीलें तथा काले पंखों वाले भयानक गिद्ध चारों ओर चक्कर काट कर उस पर झपट रहे थे। लोमड़ियाँ और जंगली कुत्ते भी अवसर पाकर वीच-वीच में उसे नोच लेते थे।

ड्राइवर ने हमें वताया था कि रात को चीते ने उस जानवर का शिकार किया होगा तथा पेट भरने के बाद झाड़ियों में इसे छुपा गया होगा। जगल में सब आजाद हैं। लोमड़ियों ने उसकी गन्ध पाकर झाड़ियों के वीच से हटाकर यहाँ डाल दिया और सब अपना-अपना हिस्सा वाँट रहे थे। चीते को गंध का ज्ञान नहीं होता है। वह अपनी शक्ति के वल पर शिकार करता है और निर्वल लोमड़ियाँ गंध के ज्ञान के कारण ही तो अपना भोजन पाती हैं। जब कि हम एक सँकरे रास्ते से गुजर रहे थे, जिसके दोनो ओर बाँस के वड़े-बड़े जंगल थे तो हिरनों का एक गिरोह हमारी कार के आगे से चौकड़ी भरता हुआ निकल गया था। ड्राइवर ने कार धीमी न कर दी होती, तो वह जरूर किसी जानवर से टकरा गयी होती। जंगली मुरगियाँ तथा और पक्षी स्वच्छन्दता से उड़ रहे थे। मानों कि वे निर्भय हों। एक वड़ा हरे से रंग का मटमैला साँप तो कार के पहिये से चिपका हुआ वड़ी दूर तक चला आया था। यह सब देख कर सोचा कि आदि-मानव को कितना संघर्ष करना पड़ा होगा! आज तो वह अपनी वुद्धि पर अधिक भरोसा न करके आपस ही मे एक दूसरे का शोषण करना सीख गया है। शासन करने की उसकी लिप्सा वढ़ गयी है।

खानसामा ने वाहर वरामदे में-कुरसियाँ डाल दी थी और हमारे नौकर ने सामान कमरों में लगा दिया था। इस डाक वंगले में गरमियों में वहुत कम अफसर टिकते हैं। अधिकतर शिकारी व अधिकारी जाड़ों में शिकार खेलने के लिए आते हैं। चौकीदार ही खानसामा का काम करता है और वह साहव लोगों की रुचि के कुछ सामान भी रखता है। भंगी को भी सरकारी वेतन मिलता है और वह मुरगियों का बाड़ा रखता है। साहव लोग ईनाम दे जाया करते है और उनकी आर्थिक स्थिति वुरी नहीं है। ये लोग सभी

मौसमो में वहा रहते हैं और जंगली जानवरों से कोई भय इन को नही रहता है। चौकीदार की अवस्था लगभग साठ साल की होगी। अब तो वह सब काम नही करता है। उसका लड़का, चार साल हुए फौज से छूट कर आया है और वही सब काम करता है। अफसरो ने वादा किया है कि उसे वे शीघ्र ही पक्का कर देंगे व बूढे की पेंशन भी चालू हो जायगी।

हवा बिलकुल बन्द-सी थी और बड़ी उमस हो रही थी। लगता था कि उस गरमी मे हम पिघल जायेंगे। वह बूढ़ा ताड़ के एक पुराने पंखे से हवा करने का निरर्थक-सा प्रयास करने लगा। गरमी से परेशान होकर मैं गुसलखाने पहुँचा और गरम-से पानी मे नहा कर बाहर आया। बिस्कुट का एक टुकड़ा दांतों मे दबा कर चबाया और चाय के दो प्याले पी गया। मेरा साथी ठेकेदारो तथा और सरकारी अधिकारियो से बातें कर रहा था। सरकार अपनी नयी योजना के अन्तर्गत यहाँ की धरती पर फौज से छूट कर आए हुए लोगों की बस्ती बसाना चाहती थी। पेड़ो को बड़ी-बड़ी मशीनों से उखाड़ कर, फिर उस धरती के हृदय को ट्रैक्टर से चीर कर उसकी कल्पना एक नयी दुनिया बसाने की थी। यह कल्पना पाँच साल तक दिल्ली के लाल-फीतो वाली फाइल से निकल कर, फिर दो साल तक लखनऊ की फाइलो से उड़ कर अब यहा पहुँच सकी थी।

साँझ हो आयी थी और मैं बरामदे मे खड़ा हो कर सामने दूर तक फैले हुए विशाल जंगल की ओर देख रहा था। वह स्वस्थ और सबल जंगल जाने क्यों मन में एक अज्ञेय-सा बल प्रदान करने लगा। गरमी अभी भी उसी भाँति पड़ रही थी और मन बेचैन-सा था। मै अनमना सा बाहर आकर टहलने लगा। इस स्थान का यह मेरा पहला ही अनुभव था। अब कुछ रात-सी पड़ने लगी थी। तभी पाया मैने कि दक्षिण की ओर से एक भारी-सी आवाज़ आयी और वह लगातार समीप-सी सुनाई पड़ रही थी। मै चौंक-सा उठा कि क्या बात होगी और उधर बढ़ा; पर आगे धुधले मे कुछ भी साफ-साफ नही दीख पड़ा। फिर वह आवाज़ तो जंगल की ओर से लगातार प्रतिध्वनित हो रही थी। उसका वेग कम नही हो रहा था। इसके पहले

कि सवाल करूँ, चौकीदार ने बताया कि भौंतू चल रहा है। उस प्रदेश की वह भाषा मेरी समझ में नहीं आयी। यह तो बता चुका था कि सामने जो नदी बह रही है, उसमें बहुधा संध्या को इसी प्रकार तेज आँधी चला करती है। उस आँधी की आवाज को सुन कर लगता था कि पुराने जमाने की कोई बहुत बड़ी सेना इधर से गुजर रही है। फिर भी वह भौंतू का चलना एक कौतूहल की बात थी।

नदी की ओर जाने का प्रयास करना उस समय ठीक नहीं लगा। सुबह वहाँ जाने का निश्चय करके मैं लौट आया। सामने जंगल से किसी जानवर की, तो कहीं किसी पक्षी की तेज भयावनी चीख कानों में पड़ती थी। दोस्त ने बताया था कि इस जगंल में इस समय एक चीता मादा अपने बच्चे के साथ रहती है। वहाँ का एक निवासी तो बता रहा था कि इस समय जितने जानवर वहाँ हैं, साहब चाहे तो कल वह उनको अच्छा शिकार करवा सकता है। वह नौजवान लड़का सारी बातों का वर्णन करते हुए उत्तेजित हो उठा था। उसने तो यह भी बताया था कि चार-पाँच रोज पहले, जब कि वह जंगल में भैंसें चराकर लौट रहा था, तब उसने उस चीते को अपने बच्चे के साथ नदी के पास वाली खादिर मे देखा था। उसका विश्वास था कि वह वहीं पर बाँस की घनी झाड़ियों के बीच रहती है। वहाँ पर नदी के कारण नमी रहती है, पानी भी उसके समीप है।

उस निर्भीक सत्रह-अठारह साल के लड़के की बातों को सुनकर कौतूहल हुआ था। वह तो स्वयं एक बार चीते के पंजों के पीछे-पीछे वहाँ तक गया था और उसने पाया था उस समय वह वहाँ लेटी हुई थी। यदि वह उस पर हमला करती, तो क्या होता ? यह बात उसने न तब सोची और आगे भविष्य में भी ऐसा अवसर आयेगा, तो भी वह वही सोच सकेगा। कारण कि रोजाना जीवन में जंगल के जानवरों से भेंट होती ही रहती है और मौका पड़ने पर तत्काल मोर्चा भी उस स्थिति के अनुसार सोचा जा सकता है। और लोगों ने भी शिकार के लिए निमंत्रण दिये। दोस्त एक बड़े ओहदे पर नियुक्त होकर वहाँ की जाँच व प्रारंभिक कार्य की रूपरेखा

निश्चित करने के लिये आये थे; अतएव हर एक ठेकेदार चाहता था कि उनको खुश करके कृपा का पात्र बन जाय।

रात को हम खाना खा रहे थे। हम सब मिलकर सात व्यक्ति थे। पास की नदी से पकड़ी हुई मछलियां तथा जंगल से पकड़कर लायी गयी मुर्गियों का गोश्त था। इसके अतिरिक्त ठेकेदार समाज की अपने उपयोग के लिए लायी हुई विलायती शराब की बोतलें थी। खाने में काफी गम्मत रही और दो-तीन ठेकेदारों की हालत तो यह थी कि वे बिल्कुल बेहोश होने पर भी पेग पर पेग चढा रहे थे कि कोई यह समझ न बैठे कि वे पीने में कमजोर हैं। मैं जंगली मुरगी की हड्डियाँ चबा रहा था। मछली का शोरबा भी मैं काफी पी गया। तभी मैंने एकाएक अपने साथी से पूछा कि यह भौतू नदी में क्या चला करता है। मेरी उस अज्ञानता पर सब-के-सब अवाक् मुझे देखते रह गये। दोस्त ने बताया कि आज के पहले सुलतान भौंतू की फौज इसी तेजी से जंगल पार किया करती थी। सालों तक उसने हमारी सरकार को नाकों चने चबवाये थे। मीलों तक फैले हुए इस तराई भाबर में उसका राज्य था।

'सुलताना भौंतू' एकाएक मेरे मुँह से छूट पड़ा।

उस वातावरण मे मेरे शब्द छुप गये। उस व्यक्ति की बात बहुत पुरानी हो गयी। वह एक साधारण डाकू था, जिसे कि किसी अंग्रेज पुलिस अधिकारी ने पकड़ा था और कानून में उसे फाँसी की सजा दी थी।

: दो :

नौ बज गये थे। और सब लोगों को विदा करके मेरा साथी मेरे पलंग के पास आराम कुर्सी पर बैठ गया। मुझे नींद नहीं आ रही थी। उसने मुझसे पूछा—"सुलताना के बारे में जानना चाहते हो?"

"सुलताना के?" मैने आश्चर्य में दोहराया।

"हाँ, बूढा गोबरसिंह उसे भली-भाँति जानता था और जब जवान था, तो उसके तूफानी हमलों में कई बार शरीक हुआ था।"

गोबरसिंह, वह बूढा खानसामा सुलताना के साथ रह चुका है, जान

कर मुझे बड़ी खुशी हुई। दोस्त ने बताया कि शुरू-शुरू में तो वह रोज संध्या समय नदी के किनारे चलती हवा को सावधानी से सुना करता था। उसकी धारणा थी कि सुलताना मरा नहीं है। इस दुनिया में कोई उसे मार नहीं सकता। उसे लोगों ने बताया था सुलताना को सरेबाजार सिपाहियों से घिरा कचहरी जाते हुए देख चुके है। उसके पाँव में बड़ी-बड़ी बेड़ियाँ व हाँथों में हथकड़ी पड़ी रहती हैं।

और वह बूढ़ा गोबरसिंह तो हँस पड़ा था। हँसते-हँसते उसकी आँखों से आँसू की धारा वह निकली और फिर उसकी सिसकियाँ बँध गयीं। मैं समझा कि वह पागल हो गया है। दोस्तों ने शराब का एक पैग उसे दिया और अब तो नशे मे उसकी आँखें चमक उठी थी। उसने बाहर जाकर दो-तीन बार थूका और फिर जोर से बोला—"नमकहराम, जो कि कभी डर से सुल्ताना के आगे नहीं पड़ते थे और उसका नाम सुनते ही जिन-को कँपकँपी आने लगती थी, उनकी हिम्मत पड़ी कि वे सुलताना को बेड़ियाँ पहनावें।"

गोबरसिंह अब भीतर पहुँचा और कहने लगा—"सरकार, वह देवता था। मेरा वास्ता पहले-पहल तब उससे पड़ा, जबकि मैं रुपये न होने के कारण अपने पुरखों की जमीन का पट्टा साहूकार के नाम लिख आया था। वह खानदानी कर्जा कई पुश्त से नहीं दिया जा सका तथा और उसको चुकाने का सामर्थ्य मुझमें नहीं था। साहूकार से हमेशा किसी-न-किसी काम के लिए कर्ज निकालना पड़ता है। उससे झगड़ा करके गाँव में कोई नहीं रह सकता है।

"पुरखों की जायदाद को कर्ज में चुका कर मैं फुर्ती से घर लौट रहा था कि जंगल की राह पर मुझे एक नौजवान मिला। उसने मुझसे शहर का समाचार पूछा। वह न जाने कैसे जान गया कि मैं बहुत दुखी हूँ। फिर मेरी सारी बातें सुनकर उसने अपने कमर से एक थैली निकाल कर मुझे दी और कहा कि साहूकार के यहाँ जाकर अपना पट्टा वापस ले लूँ: पर इसमे पहले कि मैं उसे धन्यवाद दूँ, वह चला गया था। साहूकार ने रुपया लेकर कहा था कि वह चोरी का माल है, जो कि उसे भौंतु ने दिया है। उसने

धमकी भी दी थी कि वह उसे पुलिस में दे आया। तभी मुझे ज्ञात हुआ था कि वह कौन व्यक्ति है। इस जगह के किसान साहूकार घबराते थे, तो यह ठीक ही था। उसमें इतने मुझे प्यार हो गया था। उस सरल व्यक्ति ने मुझे मोह लिया था। यही कारण था कि गरीब जनता उसे प्यार करती थी। हर एक अपनी जान की बाजी लगाकर भी उसकी रक्षा करना चाहता था। गरीब लोगों का वह मसीहा था। जहाँ भी कोई मुसीबतज़दा दिखाई पड़ता, वह वहाँ पहुँच कर उसकी मदद करता था। कभी उसने बे-कसूर को नहीं सताया था। सरकारी वेतन पानेवाले पुलिस के जासूस कभी भी जनता के हृदय को नहीं टटोल सकते थे। और सुलताना तो उसी जनता के हृदय में छुपा रहता था। हर एक उसे आश्रय देना अपना गौरव समझता था।

"मैं भी तीन साल से उसके साथ रहा। उसे सभी जगहों की पूरी-पूरी जानकारी थी। उसका प्यारा कुत्ता सदा उसके साथ रहता था। जंगली पशु भी शायद उस सहृदय व्यक्ति को पहचान गये थे। वह जानता था कि एक अँगरेज़ अधिकारी उसे पकड़ने के लिए तैनात किया गया है। लेकिन कभी उसने उसकी हत्या करने की नहीं ठहराई। वह तो एक बार उस पुलिस के ही अफसर से निहत्था ही मिला था और उसे एक तरबूज भेंट करके कहा था कि वे बेकार एक डाकू के पीछे अपनी जान जोखिम में डालते है। उसने सावधान किया था कि सुलताना अपने दुश्मन को भी धोखे से नही मारता और न पीछे से हमला करता है। यह भी जानता है कि वे अपने परिवार से दूर यहाँ नौकरी के लिए आये है। उनकी उनसे कोई लड़ाई नही है। साहब ने समझौते की बात चलाते हुए कहा था कि वह बिना किसी शर्त के यदि सरकार की शरण मे आ जाये, तो सरकार उसकी माफी पर विचार करेगी। इस पर वह हँसा था कि एक सिपाही माफी कभी नही मागता। वह तो केवल हार या जीत ही जानता है।

"बदमाशों के लिए सुलताना का नाम परेशानी पैदा करता था। उसकी आँखों में कभी कोई अपराध छुपा नही रहता था। मानो सोना लूटनेवाला सुलताना सब कुछ गरीबो को बाँट देता था। उसके हाथ

सदा खाली रहते थे । वह कभी शराब नहीं पीता था। एक बार उसके दल के कुछ साथियों ने एक बारात लूटी थी। एक मनचला नववधू को भी पकड़कर ले आया था। सुलताना ने जब सुना, तो उस युवती को स्वयं उसके पिता को सौंप कर माफी माँगी थी। उस युवती की बहन की विदाई में सोने के गहने भी दिये थे।

"सरकार ने अपनी सारी शक्ति लगा दी थी। जिस गाँव पर भी उसे आश्रय देने का शक होता, वहाँ पुलिसवाले पहुँच कर मनमाना अत्याचार करते थे। सैकड़ों निरपराध युवकों को पुलिस पकड़ कर ले जाती कि वे उसकी सहायता करते हैं। गाँवों को इस प्रकार लूटने का हाल सुन कर उस का हृदय काँप उठता था। इसीलिए एक दिन उसने अपने चुने हुए साथियों के अलावा सब को विदा कर दिया था। वे उसे नहीं छोड़ना चाहते थे; पर उसकी आज्ञा का उल्लघंन करने की शक्ति किसी में न थी। विदाई के दिन वह बहुत दुःखी था; पर बेबसी में क्या करता।"

गोवर्धसिंह उस के बाद का समाचार इतना ही जानता था कि सुलताना को फाँसी लगी थी। उसको पूरा विश्वास था कि सुलताना चाहता तो कोई शक्ति उसे पकड़ नहीं सकती थी। वहाँ की सारी जनता का वह प्यारा बेटा किसी की पकड़ में न आता। यह उस देश के कलंक की बात होती। सुलताना एक दिन इसलिए अपने साथियों के साथ युद्ध करता हुआ पकड़ा गया था। वह बहादुर सिपाही था, इसलिए उसने आत्महत्या स्वीकार की। तो वह दिखा देना चाहता था कि अंग्रेज की कचहरी वाला न्याय कितना झूठा है।

सुलताना अपने प्यारे कुत्ते को उस अंग्रेज अफसर की संरक्षता में सौंप गया था, जिसने कि उसे पकड़ा था। इन जंगलों में रहकर उसने मानव हृदय पाया था। दुनिया में इतने सहृदय व्यक्ति शायद कम पैदा होते हैं। पुलिस विभाग में सैकड़ों फाइलें मिलेंगी, जिन में कि पेशेवर पुलिस के अधिकारियों की झूठी रिपोर्टें होंगी। न्यायालय की फाइलों में—जहाँ कि इंग्लैंड के

बड़े घरानों के बच्चे को जब बताया जाता था—वहाँ उपनिवेश के इस नागरिक को खूनी और बदमाश बताया गया होगा; लेकिन उसकी कहानी तो यहाँ का बच्चा-बच्चा जानता है। हर एक चाहता है कि उसका बच्चा वैसे ही नेक, सहृदय, चरित्रवाला और बहादुर बने। वह उस धरती का बेटा था, जिसका शोषण करने के लिए अंग्रेज आया था। तराई का चप्पा-चप्पा आज भी उसकी जीवन की घटनाओं की गूँजों से भरा हुआ है।

भोंतू चल रहा है, यह सुनकर मेरे मन में कम कौतूहल नहीं हुआ था। वह गति कैसी स्वस्थ थी। वह घूम चला गया था और सोने के पहले दोस्त ने पूछा—"जानते हो, वह यंग कहाँ है?"

"यंग? वह पुलिस का सिविलियन-अधिकारी, जिसने भोंतू को गिरफ्तार किया था।"

"वह आजकल मलाया में—विद्रोहियों को दबाने में—मोरचाबन्दी कर रहा है। मलाया की जनता को कुचलने का प्रयास।"

## : तीन :

और अगले दिन मैं शाम को कार से रेलवे स्टेशन पर पहुँच गया था। दोस्त ने मुझे विदाई दी। शाम का वक्त था। सूर्य की लाली पश्चिम में फैल रही थी। गाड़ी तेजी से चल रही थी। सामने एक पुराने क़िले के अवशेष दिखलाई पड़े। पूछने पर सहयात्री ने बताया कि इसी किले मे जरायम पेशे वाले लोगो को सरकार रखती थी और सुलताना का बचपन इसी में कटा था। यही से भाग कर वह स्वतन्त्र हुआ था।

वह किला पीछे छूट गया और सोचा मैने कि यदि उस व्यति को अवसर मिला होता...।

लेकिन डाक बँगले के पास बहती नदी तो सदा बहती रहेगी और गरमियों की सध्या में सदा ही वहाँ भौतू चलेगा....!

●

# मिस्टर पिल्ले

## लक्ष्मीचन्द्र वाजपेयी

दूर से उनकी गञ्जी खोपड़ी पीतल के स्वच्छ कटोरे की तरह चमकती प्रतीत होती। कानों के ऊपर दोनों ओर बाल हैं। क़द छोटा, ठिगना। आवश्यकता से अधिक स्थूल शरीर। कभी-कभी कुर्सी पर बैठने के पश्चात् जब उठ कर खड़े होते हैं, तब कमर के दोनों कूल कुर्सी के हत्थो के बीच ऐसे फँस जाते है कि कुर्सी भी उन्ही के साथ उठ खड़ी होने का उपक्रम करने की हठधर्मी करती है। दाँत स्वच्छ मोती की तरह चमकदार, किन्तु सामने के दो गायब। सिगरेट के बजाय सिगार खुले दाँतों के रिक्त स्थान की अच्छी पूर्ति करता है। आँखों पर चश्मा है, पुरानी चाल का, परन्तु जब वे निकट किसी से बातें करते हैं, तो शीशे के बीच में न देख उसके ऊपर से आँख चढ़ा कर देखते है। ओंठ मोटे और भद्दे, जो तलवार छाप मूछों की शोभा को प्रसारित करने में भयंकर बाधा उपस्थित करते हैं। यह है, मिस्टर पिल्ले ?

परिचय ?—परिचय भी इसी प्रकार हुआ। मैं राशन ऑफिस कार्ड बनवाने गया था। एक बाबू ने कहा—'पिल्ले साहब बनायेंगे। आते ही होंगे, समय हो चुका।'

मैंने सोचा, कल आकर बनवा लूंगा और चलने को हुआ कि चपरासी ने कहा—'आ गये पिल्ले साहब, आज बहुत देर कर दी, साहब ने।'

चपरासी के निकट आकर बोले—'क्यों ? ठीक ठाक तो ?

'जी, लोग आप का इन्तजार कर रहे हैं, कुछ बेचारे तो लौट भी गये।

'जो गये जाने दो, उनकी चिन्ता क्या ? है कौन यहाँ अब ?'

चपरासी ने मेरी ओर संकेत कर कहा—'आप भी बस लौटे ही जा रहे थे।'

'अच्छा ठीक, आप ! नहीं, नहीं, वक्त में आ गया हूँ। खाली हाथ जाएगा ! बैठो। अभी कार्ड बनाता हूँ।' मिस्टर पिल्ले ने बड़ी विनम्रता से मुझसे कहा। फिर इसके बाद चपरासी से कहा—'देखो, जरा इनको तो एक कागज दे दो।'

'हुजूर मेरे पास......'

'अरे तुझे कौन कहता है ! किसी बाबू से ले कर...'

'चपरासी खाली हाथ लौट आया, बोला—'साहब...'

तब मिस्टर पिल्ले ने मेरी ओर देखा।

मुझे कार्ड बनवाना था। ऐसा न करने से बाधा भी उपस्थित हो सकती थी। मैं तपाक से बोला—'हाँ साहब मैं दिये देता हूँ, यह लीजिये।'

मेरे हृदय में जैसे किसी ने पिन चुभो दी हो; लेकिन पिल्ले साहब ने तुरन्त चपरासी से कहा—'सभी कंगाल तो नहीं हैं यहाँ ! जा तांगे वाले को ......'

चपरासी चला गया और लगभग एक घण्टे में मेरा कार्ड भी बन कर तैयार हो गया। मिस्टर पिल्ले उसी समय से मेरे अन्तरंग मित्र ही नहीं बने, बल्कि अध्ययन की पुस्तक भी।

मिस्टर पिल्ले ने कई बार आग्रह करते हुए कहा था—'किसी दिन मेरे बँगले पर भी तशरीफ लाइए।'

मैं टालता जा रहा था; क्योंकि मेरे और उन के संस्कारों में बड़ी भिन्नता थी। उनकी स्वीकृति मेरे निकट अस्वीकृति थी और उनकी अस्वीकृति मेरे लिए स्वीकृति थी।

एक दिन मेरे जी मे आया चल कर मिस्टर पिल्ले का दर्शन करूँ, और मिस्टर पिल्ले के बँगले को खोजता उस हाते मे जा पहुँचा, जहाँ का उन्होने हवाला दिया था। एक बच्चे से मैंने पूछा—'यहाँ पिल्ले साहब भी रहते है ?'

'कौन वे पादरी साहब ? वह, वहाँ जाइये ।' लड़के ने एक दिशा की ओर संकेत कर दिया ।

मैं विचार करने लगा—ये तो मद्रासी हैं, किन्तु पादरी कैसे और कब हो गये ?

मैं सामने जा खड़ा हुआ । देखा—निहायत गन्दी कोठरी, बहुत तंग, दिन में मच्छरों की भनभनाहट, कोठरी के सामने कूड़े का ढेर । चारों ओर की छोटी-छोटी कोठरियों में हरिजन, कोरी और चटाई बनाने वाले रहते हैं । हाते के धुएँ ने सूर्य की रोशनी को मंद-सा कर दिया है । और उस कोठरी में दो स्त्रियाँ लड़ रही हैं । लड़ाई मद्रासी भाषा में हो रही थी, जो निश्चय ही ध्यान से सुनने की उत्सुकता पैदा कर रही थी। आपस के कुछ अनपढ़ उस वाक्-युद्ध का आनन्द ले रहे थे । और कभी-कभी बीच में व्यंग्य से मुस्कराते भी थे ।

ये दोनों मिस्टर पिल्ले की ही पत्नियाँ हैं, यह रहस्य मुझे उसी दिन, उसी छण मालूम हुआ ।

मैं भी सुनता रहा । जो कुछ भी समझ में आया, वह यह कि झगड़ा रोटियों को लेकर हो रहा है । मिस्टर पिल्ले की स्थिति गम्भीर है । आज उनकी जेब कतई खाली है । यदि डबल रोटी की व्यवस्था हो जाती; तो मामला सम्हल जाता; किन्तु मिस्टर पिल्ले मजबूर हैं । इतना होने पर भी एक अन्याय और भी कर रहे हैं । वे पक्ष लेते हैं, अपनी उस पत्नी का जो भोंडी और स्थूलकाय है ।

मैं खड़ा-खड़ा ऊब रहा था कि पिल्ले साहब की दृष्टि मुझ पर पड़ी । वे झट बाहर निकल आये बोले—'मूर्ख हैं, ये देहाती ।'

मैंने कहा—'बात सच है; लेकिन यह सँभालिए पाँच का नोट और फिलहाल जिन वस्तुओं को लेकर झगड़ा हो रहा है, जिनकी कमी है, उन्हें मँगा लीजिए ।'

उन्होंने शीघ्र ही—सधन्यवाद—नोट ले लिया और उसे उन दोनों के बीच में फेंकते हुए कहा—'यह लो, किन्तु अब चुप रहो ।'

देखिये न, आंख में धूल डाल कैसे चम्पत हुआ है ? अच्छा, अब बच्चू से निपट ही लूंगा ।

मिस्टर पिल्ले के क्रिया-कलाप मुझे विचित्र से लगे । मुसकराकर घर की ओर चल पड़ा ।

दूसरे ही दिन, सचमुच ही मिस्टर पिल्ले हास्पिटल में दाखिल कर दिये गये थे, जो एक ओर 'स्प्रिंगदार बेड' पर लेटे चोटों का आनन्द ले रहे थे ।

समाचार मिलने पर मैं उन्हें देखने हास्पिटल जा पहुँचा । देखा—उन की एक टाँग और एक हाथ ऊपर उठाकर बाँध दिया गया है ।

सहानुभूति के स्वर से पूछा—'यह सब क्या मिस्टर पिल्ले ?'

'हाथ पैर झूला झूल रहे है; कोई विशेष बात नही ।'

'आखिर यह सब हुआ कैसे ? कहीं झगड़ा फिसाद .... ?'

'कतई नहीं । मेरी किसी से दुश्मनी ही क्यों होने लगी ? मैंने किसी का बिगाड़ा ही क्या है ?—यह सब मोटर-दुर्घटना का परिणाम है ।'

मैं ठहाका मार कर हँस पड़ा । मिस्टर पिल्ले ने पूछा—'आखिर हँसी कैसे आयी ?'

'साहस कर' मैंने उत्तर दिया ।

'चिन्ता क्या ? दो दिन में जैण्ट होकर फिर आता हूँ, मिस्टर बाच्चू ! यह सब चलता रहता है ।' कह कर उन्होंने मुझे सर हिला कर वहाँ से चले जाने की आज्ञा दे दी ।

ज्यों ही हास्पिटल के बाहर आया, त्योंही फिर ठहाका लगा कर हँस पड़ा— अपने प्रभु के गुणगान के उपलक्ष्य में ।

० ० ०

उस दिन मेरे यहाँ अनेक अतिथि आ गये थे । राशन की कमी देखकर अनायास ही पिल्ले साहब का स्मरण हो आया । सोचा मैंने—अब उन्हीं की शरण लेनी चाहिए ।

सन्ध्या का समय उनके बँगले पर जा पहुँचा । देखा मिस्टर पिल्ले

नहीं हैं। उनकी एक पत्नी बाहर निकली और बोली—'आप मेरे पतिदेव को चाहते हैं?'

मैंने मुसकरा कर उत्तर दिया—'अवश्य, उन्हीं की तलाश में आया हूँ।'

उंगली से सामने की ओर इशारा करके बताया—ये हैं।

मैं निकट गया। देखा—एक टेबिल पर एक होल्डाल लिपटा रखा है और सिर तथा पैर उस के बाहर हैं। वे सोये हुए हैं मुझे यह देख कर आश्चर्य हुआ कि यह बिस्तर नहीं, मिस्टर पिल्ले हैं।

जगाने पर मालूम हुआ—दिन में उन्होंने आज ज्यादा पी ली थी; तबीयत भारी रही, 'इसीलिए इस प्रकार सो गये हैं।'

मैंने अपनी मुसीबत कही, और उन्होंने रास्ता बता दिया। मैं सन्तुष्ट हो गया।

मैंने पूछा—क्या तबीयत ठीक नहीं है?

उत्तर मिला—'सो तो है ही। सैकड़ों की हानि भी हो गयी।'

'वह कैसे?' मैंने प्रश्न किया।

उससे आपका कोई सीधा सम्बन्ध नहीं है। उसे जाने भी दो मिस्टर वाञ्चू!

मैं उन्हें नमस्कार कर घर लौट पड़ा। रास्ते में सोचता आगे बढ़ रहा था कि आज वे इतने सुस्त क्यों थे—शायद किसी से रिश्वत मिलने वाली होगी, हाथ से शिकार निकल गया होगा दूसरा और कारण हो क्या सकता है?

इतने में मिल गये मिस्टर यज्ञदत्त। इनसे मेरी पुरानी जान-पहचान है। हरफनमौला आदमी है। उन्होंने पूछा—'क्यों भाई, आप मिस्टर पिल्ले को कैसे जानते हैं?'

'जानता कहाँ हूँ, जानने की चेष्टा कर रहा हूँ; किन्तु उन्होंने मेरे सारे प्रयत्न बेकार कर दिये।'

'कैसे?'

'कहीं पर भी उन्हें समझ नहीं पाया, आप की बात का केवल इतना ही

उत्तर हो सकता है; लेकिन चूंकि मैं उनसे दिलचस्पी लेता हूँ, इसलिये उन्हें छोड़ना भी अच्छा नही लगता। कभी-कभी तो मुझे उन पर बड़ी दया आती है और विषम प्रतिकूल परिस्थितियों से घिरा देख सहानुभूति भी...।'

'अजी, आज तक तो मैं ही अपने को तीसमारखाँ लगता था, लेकिन उन्होंने तो हम लोगों को भी पीछे छोड़ दिया।'

'क्या मैं भी आप से उनके सम्बन्ध में कुछ विशेष जानकारी प्राप्त कर सकता हूँ ?'

तो सुनिये! 'लेकिन सब कुछ गोपनीय है।'

'कतई विश्वास रखिए।' मैंने उत्तर दिया।

मिस्टर यज्ञदत्त ने कहना प्रारम्भ किया—कल अपनी मित्र-मण्डली के साथ हम लोग शबनम के यहाँ जा रहे थे। रास्ते में मिल गये मिस्टर पिल्ले। बोले—'मुमकिन है, मेरी उपस्थिति आप लोगो को अप्रिय मालूम हो।' उनके इस वाक्य का अर्थ था, यदि उन्हें प्रसन्नतापूर्वक नहीं ले जाया जायगा, तो उनके वहाँ पहुँचाने का भी सन्देह किया जा सकता है। हम लोगों ने उन्हें भी ले लिया। वहाँ पहुँचने पर हम लोग ताश खेलने और पीने-पीलाने मे लग गये और मिस्टर पिल्ले लेटे-लेटे जाने का विचार करते रहे। पी चुकने के बाद उन्होंने अपने लेटने का स्थान चुना टेबिल, जिस पर शबनम बहुधा बैठ कर लिखा-पढ़ा करती है। कुछ समय तो वे धैर्य से लेटे रहे और बाद में उठ खड़े हुए और अचकचा कर बोले—'मिस्टर यज्ञदत्त, मुझे आज्ञा दीजिये। अब न रोकिये, बिलकुल न रोकिये।' मैंने पूछा—'क्यो ? क्या बात हो गई ?'

मिस्टर पिल्ले ने उत्तर दिया—'अभी-आपके मिलने के पूर्व मैं 'ब्राइट हाल रेस्टराँ' में चाय इत्यादि ले रहा था। मेरे हाथ में बैग था और उसमें कुछ सरकारी कागजात तथा १५० रुपये थे। मैं उसे वहीं भूल कर चला आया हूँ।'

सभी कह उठे—'फौरन जाइये साहब फौरन। यहाँ शिष्टाचार निभाने की अब आवश्यकता नही है।'

पंडितजी के यजमान जमके उनके पीछे लाठी लेकर खड़े हो जाते थे तो उनकी विजय निश्चित हो जाती थी। पंडितजी केवल बड़े दिग्गज विद्वानों को ही नही, आसपास के भूतो को भी पराजित करने में अपना प्रतिद्वन्द्वी नही जानते थे। गायत्री का मन्त्र (जो उनके मुँह से आल्हा जैसा सुनाई देता था ) और देवदारु की लकड़ी—उनके अस्त्र थे। एक बार वे बगीचे से गुजर रहे थे, घोर अंधकार, भयंकर सुनसान ! क्या देखते हैं कि आगे दनादन ढेले गिर रहे हैं। पंडितजी का अनुभवी मन तुरन्त ताड़ गया कि कुछ दाल मे काला है। मनुष्य इतनी तेजी से ढेले नही फेंक सकता। पंडितजी डरनेवाले नही थे। पीछे मुड़कर ललकारा—अरे केवन है ! केवन अर्थात् कौन। पीछे मुंडकट्टा, घोड़े पर चढ़ा चला आ रहा था, टप्प-टप्प-टप्प ! (यहाँ पाठकों की जानकारी के लिए बता दूँ कि एक बार मैंने अपने गाँव मे भूतो के जाति-भेद की जांच की थी। कुल तेईस किस्म के हैं। मुँड़कट्टा एक भूत ही है। मूंड नही है। छाती पर दो आंखे मशाल की तरह जरती रहती हैं। घोड़े पर चढ़कर चलता है) सो, पंडितजी से उलझने की हिमाकत की इस दुरन्त मुँड़कट्टे ने। डरनेवाला कोई और होता है। पंडितजी ने जूता उतार दिया, वह गायत्री मन्त्र के पाठ मे बाधक था। झमाझम गायत्री पढ़ने लगे। देवदारु की लकड़ी मुट्ठी मे थी। दे रद्दे पर रद्दा। बिचारा मुँडकट्टा त्राहि-त्राहि कर उठा। अबकी बार छोड़ दो पंडितजी, पहचान नही सका था। अब फिर यह गलती नही होगी। आज से मैं तुम्हारा गुलाम हुआ। पंडितजी का ब्राह्मण मन पसीज गया। नही तो यह सारे गाँव-जवार का कंटक समाप्त हो गया होता। मैंने यह कहानी स्वयं पंडितजी के मुँह से सुनी थी। अविश्वास करने का कोई उपाय नही था—फर्स्टहैंड इन्फर्मेशन था। उस दिन मेरे बालचित्त पर देवदारु की धाक जम गई थी। अब भी क्या दूर हुई है ?

आज देवदारु के जंगल में बैठा हूँ। लाख-लाख मुँडकट्टों को गुलाम बना सकता हूँ। भूतों में जैसे मुँड़कट्टे होते है, आदमियों मे भी कुछ होते है। मस्तक नाम की चीज उनके पास होती ही नही, मस्तक ही नही तो मस्तिष्क कहाँ, लता ही कट गई तो फूल की सम्भावना ही कहाँ रही—

**'लतायां पूर्वलूनायां प्रसूनस्योद्भवः कुतः'** ? क्या इन मुँड़कट्टों को देवदारु की लकड़ी से पराभूत किया जा सकता है ? करने का प्रयत्न ही तो कर रहा हूँ। परन्तु पंडितजी के पास तो फचफची गायत्री थी, वह कहाँ पाऊँ ?

मन की सारी भ्रान्ति को दूर करनेवाले देवदारु, तुम्हे देखकर मन श्रद्धा से जो भर जाता है, वह अकारण नही है। तुम भूत-भगावन हो, तुम वहम-मिटावन हो, तुम भ्रान्ति-नसावन हो। तुम्हे दीर्घकाल से जानता था, पर पहचानता नहीं था। अव पहचान भी रहा हूँ। तुम देवता के दुलारे हो, महादेव के प्यारे हो, तुम धन्य हो।

जानता हूँ कि बुद्धिमान लोग कहेंगे कि यह महज गप्प है। यह भी जानता हूँ कि कदाचित् अन्तिम विश्लेषण पर पंडितजी की कहानी 'पत्ता खड़का, बन्दा भड़का' से अधिक वजनदार न साबित हो। संभावना तो यहाँ तक है कि पत्ता भी न खड़का हो और पंडितजी ने आद्योपान्त पूरी कहानी बना ली हो। मगर बलिहारी है इस सर्जन शक्ति की। क्या शानदार कहानी रची है पण्डितजी ने ! आदिकाल से मनुष्य गप्प रचता आ रहा है, अब भी रचे जा रहा है। आजकल हम लोग ऐतिहासिक युग में जीने का दावा करते हैं। पुराना मनुष्य 'मिथकीय युग' में रहता था, जहाँ वह भाषा के माध्यम को अपूर्ण समझता था, वहाँ मिथकीय तत्त्वों से काम लेता था। मिथक—गप्पें—भाषा की अपूर्णता को भरने का प्रयास है। आज भी क्या हम मिथकीय तत्त्वों से प्रभावित नही है ? भाषा बुरी तरह अर्थ से बँधी हुई है। उनमें स्वच्छन्द संचार की शक्ति क्षीण से क्षीणतर होती जा रही है। मिथक स्वच्छन्द विचरण करता है। आश्रय लेता है भाषा का, अभिव्यक्त करता है भाषातीत को। मिथकीय आवरणों को हटाकर उसे तथ्यानुयायी अर्थ देनेवाले लोग मनोवैज्ञानिक कहलाते हैं, आवरणों की सार्वभौम रचनात्मकता को पहचाननेवाले कला-समीक्षक कहलाते है। दोनों को भाषा का सहारा लेना पड़ता है, दोनों धोखा खाते हैं। भूत तो सरसों में है। जो सत्य है, वह सर्जनाशक्ति के सुनहरे पात्र में मुँह बन्द किए ढँका ही रह जाता है। एक-पर-एक गप्पों की परतें जमती जा रही है। सारी चमक सीपी की चमक में चाँदी देखने की तरह मन

का अभ्यास मात्र है। नाम कहाँ नहीं है, क्या नहीं है? मगर छोड़िए भी।

देवदारु भी सब एक-से नहीं होते। मेरे बिलकुल पास में जो है, वह जरठ भी है, खूसट भी। जरा उसके नीचे की ओर जो है, वह सनकी-सा लगता है। एक मोटेराम राह के एक प्रान्त पर उगे हैं, आधे जमीन मे, आधे अधर मे; आधा हिस्सा ठूँठ, आधा जगर-मगर; सारे कुनवे के पाधा जान पड़ते हैं। एक अल्हड़ किशोर है, सदा हँसता-सा; कवि जैसा लगता है। जी करता है इसे प्यार किया जाए। सदा से ऐसा होता आया है। हर देवदारु का अपना व्यक्तित्व होता है। एक इतना कमनीय था कि बैल की ध्वजावाले महादेव ने उसे अपना वेटा वना लिया था। पार्वती माता की छाती से दूध ढरक पड़ा था। कालिदास खुद कह गए हैं। मगर कुछ लोग ऐसे होते हैं कि उन्हें 'सबै धान बाईस पसेरी' दिखते हैं। वे लोग सबको एक ही जैसा देखते हैं। उनके लिए वह खूँसट, वह पाधा, वह सूम, वह सनकी, वह झिझोटा, वह झबरैला, वह चपरगंगा, वह गदरौना; वह खिटखिटा, वह झक्की, वह झुमरैला, वह वोकरा, वह नटखटा, वह चुनमुन, वह बाँकुरा, वह चौरंगी, सब समान हैं। महादेवजी के प्यारे वेटे के कमनीय व्यक्तित्व को भी सब नहीं पहचान सकते थे। एक मदमत्त गजराज आये और अपने गण्ड-स्थल की खाज मिटाने के लिए उसी पर पिल पड़े। जड़े हिल गई, पत्ते झड गए, खाल छूट गई और आप खाज मिटाते रहे। महादेव जी को वड़ा क्रोध आया। आना ही था। उन्होंने उसकी रक्षा के लिए एक सिंह तैनात कर दिया। पर मेरे सामने जो अल्हड कवि है, इनका क्या होगा। वह तो कहिए कि इधर हाथी आते ही नही। फिर भी डर तो लगता ही है। हाथी न सही, गधों और खच्चरो से तो शहर भरा पड़ा है। लेकिन मैं जिधर हूँ, उधर वे भी कम ही आते है। गाहे-बगाहे आ भी जाते है। पर उन्हे देवदारु की तरफ देखने की फुरसत नही होती। उन्हे देखने को और बहुत-सी चीजे मिल जाती है। बहरहाल, कोई खास चिन्ता की वात नही है। इस देश के लोग पीढ़ियो से सिर्फ जाति देखते आ रहे है, व्यक्तित्व देखने की उन्हे न आदत है, न परवा है। सन्त लोग चिल्लाकर थक गए कि 'मोल करो तरवार का, पड़ा रहन दो

म्यान' मगर तलवार बन्द ही रह गए, म्यान के मोल-भाव से बाजार गर्म है। व्यक्तित्व को यहाँ पूछता ही कौन है! अर्थमात्र, जाति है; छन्दमात्र, व्यक्तित्व है। अर्थ आसानी से पहचाना जा सकता है, क्योंकि वह धरती पर चलता है; छन्द आसानी से पकड़ में नहीं आता, वह आसमान में उड़ा करता है।

बात यह है कि जब मैं कहता हूँ कि देवदारु सुन्दर है तो सुननेवाले सुन्दर का एक सामान्य अर्थ ही लेते हैं। हजार तरह के सुन्दर पदार्थों में रहनेवाला एक सामान्य सौन्दर्य धर्म। सौंन्दर्य का कौन-सा विशिष्ट रूप मेरे हृदय में उल्लास तरंगित कर रहा है, यह बात बस, मैं ही जानता हूँ। अगर मुझमें इस बात को कहने की शक्ति नहीं हुई तो यह गूँगे का गुड़ बनी रह जाएगी। जिसमें शक्ति होती है, वह कवि कहलाता है। अनेक प्रकार के कौशल से वह इस बात को कहने का प्रयत्न करता है, फिर भी शब्दों का सहारा तो उसे लेना ही पड़ता है। शब्द सदा सामान्य अर्थ को प्रकट करते हैं। कवि विशिष्ट अर्थ देना चाहता है। वह छन्दों के सहारे, उपमान-योजना के बल पर, ध्वनिसाम्य के द्वारा विशिष्ट अर्थ का साधारणीकरण करता है। तो भी क्या सब उसके विशिष्ट अर्थं को समझ पाते हैं? बिलकुल नहीं। कोई बड़भागी होता है जिसके दिल की धड़कन कवि के दिल की धड़कन के साथ ताल मिला पाती है। कवि के हृदय के साथ जिसका हृदय मिल जाय उसे 'सहृदय' कहा जाता है। देवदारु की ऊर्ध्वशिखा-शोभा मेरे हृदय में एक विशेष उल्लास पैदा करती है। मेरे पास कवि-कौशल नाम की चीज नहीं है। मैं अपने विशिष्ट अनुभवों का साधारणीकरण नही कर पा रहा हूँ। कवि होता तो कर लेता। उपमानों की छटा खड़ी कर देता, सहृदय के चित्त को अपने चित्त के ताल पर नृत्य कराने योग्य छन्द ढूंढ़ लेता, ध्वनियों की नियतसंचारी समता का ऐसा समाँ बाँधता कि सुननेवाले का मन मयूर की भाँति नाच उठता, पर मेरे भाग्य में यह कुछ भी नही है। केवल आँख फाड़कर देखता हूँ, पाषाण की कठोर छाती भेदकर यह देवदारु न जाने किस पाताल से अपना रस खींच रहा है और क्रम-ह्रस्व छाया का वितान तानता हुआ ऊर्ध्वलोक की ओर किसी अज्ञात निर्देशक

के तर्जनी-संकेत की भाँति कुछ दिखा रहा है। यह इतनी उँगलियाँ क्या यों ही उठी हुई है? कुछ बात है, अवश्य कुछ रहस्य है। भीतर ही भीतर अनुभव कर रहा हूँ, पर बता सकूं ऐसी भाषा कहाँ है? हाय, मैं असमर्थ हूँ, मूक हूँ! मीमांसकों का एक सम्प्रदाय मानता था कि शब्द का अर्थ वहाँ तक जाता है, जहाँ तक वक्ता ले जाना चाहता है। वक्ता की इच्छा को विवक्षा कहते है। ये लोग कहते है कि जब जैमिनी मुनि ने कहा था कि 'यत्परः शब्दः स शब्दार्थः' तो उनका यही मतलब था। मेरा रोम-रोम अनुभव कर रहा है कि मुनि की बात का ऐसा अर्थ नहीं होना चाहिए। कहाँ विवक्षा इतनी दूर तक ले जाती है? 'सुन्दर' शब्द का प्रयोग करके मै जो कहना चाहता हूँ, वह कहाँ प्रकट हो पा रहा है? कहना तो बहुत चाहता हूँ, कोई समझे भी तो। नही, शब्द उतना ही बता पाता है, जितना लोग समझते है, वक्ता जो कहना चाहता है, उतना कहाँ बता पाता है वह? दुनिया में कवियों की जो कदर है, वह इसलिए है कि वे जो अनुभव करते है, उसे श्रोता के चित्त मे प्रविष्ट भी करा सकते है। प्रेषणधर्मिता उनके कहे का एक प्रधान गुण है। मैं नही पहुँचा पाता हूँ उस अर्थ को, जिसे मेरा मन अनुभव कर रहा है। क्योंकि मैं शब्दों और छन्दों का ऐसा अस्त्र नही पाता हूँ, जो मेरी अनुभूतियों को लेकर तीर की तरह श्रोता के हृदय में चुभ जाए। अर्थ निश्चय ही वक्ता की इच्छा के अधीन नही है। वह सामाजिक स्वीकृति चाहता है। उसमे लय नही, संगीत नही, नाद नही, गति नही। वह स्थिर है। शब्दों के गतिशील आवेश से वह हिलता है, भरभराता है, नये-नये परिवेश में सजता है और तब कही नया अर्थ पैदा करता है। अर्थ मे लय नही होता, वह लय के सहारे नया अर्थ देता है।

लेकिन देवदारु है शानदार वृक्ष। हवा के झोंकों से जब हिलता है तो उसका आभिजात्य झूम उठता है। कालिदास ने इसी हिमालय के उस भाग की, जहाँ से भागीरथी के निर्झर झरते रहते है, शीतल-मन्द-सुगन्ध पवन की चर्चा की थी, उन्होने शीतलता को भागीरथी के निर्झर सीकरों की देन कहा, सुगन्धि को आसपास के वृक्षों के पुष्पों के सम्पर्क की बदौलत घोषित किया; लेकिन मन्दी के लिए मुहुः कम्पित देवदारु को

उत्तरदायी ठहराया। देवदारु के बारबार कम्पित होते रहने में एक प्रकार की मस्ती अवश्य है। युग-युगान्तर की संचित अनुभूति ने ही मानो यह मस्ती प्रदान की है। जमाना बदलता रहा है, अनेक वृक्षों और लताओं ने वातावरण से समझौता किया है, कितने ही मैदान में जा बसे हैं और खासी प्रतिष्ठा प्राप्त कर ली है; लेकिन देवदारु है कि नीचे नहीं उतरा, समझौते के रास्ते नहीं गया और उसने अपनी खानदानी चाल नहीं छोड़ी। झूमता है तो ऐसा मुसकराता हुआ; मानो कह रहा हो, मैं सब जानता हूँ, सब समझता हूँ। तुम्हारे करिश्मे मुझे मालूम हैं, मुझसे तुम क्या छिपा सकते हो—'मो तें दुरैहो कहा सजनी निहुरे-निहुरे कहुँ **ऊँट की चोरी!'** हजारों वर्ष के उतार-चढ़ाव का ऐसा निर्मम साक्षी दुर्लभ है।

# भारतीय संस्कृति की देन

भारतीय संस्कृति पर कुछ कहने से पहले मैं एक निवेदन कर देना कर्त्तव्य समझता हूँ कि संस्कृति को किसी देश-विशेष या जाति-विशेष की अपनी मौलिकता नही मानता। मेरे विचार से सारे संसार के मनुष्यों की एक सामान्य मानव-संस्कृति हो सकती है। यह दूसरी बात है कि वह व्यापक संस्कृति अब तक सारे ससार मे अनुभूत और अंगीकृत नही हो सकी है। नाना ऐतिहासिक परम्पराओं के भीतर से गुजरकर और भौगोलिक परिस्थितियो में रहकर ससार के भिन्न-भिन्न समुदायों ने उस महान् मानवी सस्कृति के भिन्न-भिन्न पहलुओं का साक्षात्कार किया है। नाना प्रकार की धार्मिक साधनाओ, कलात्मक प्रयत्नो और सेवा, भक्ति तथा योगमूलक अनुभूतियो के भीतर से मनुष्य उस महान् सत्य के व्यापक और परिपूर्ण रूप को क्रमश: प्राप्त करता जा रहा है, जिसे हम 'संस्कृति' शब्द द्वारा व्यक्त करते है। यह सस्कृति शब्द बहुत अधिक प्रचलित है, तथापि यह अस्पष्ट रूप मे ही समझा जाता है। इसकी सर्वसम्मत कोई परिभाषा नही बन सकी है। प्रत्येक व्यक्ति अपनी रुचि और सस्कारों के अनुसार इसका अर्थ समझ लेता है। फिर इसको एकदम अस्पष्ट भी नही कह सकते, क्योकि प्रत्येक मनुष्य जानता है कि मनुष्य की श्रेष्ठ साधनाएँ ही सस्कृति है। इसकी अस्पष्टता का कारण यही है कि अब भी मनुष्य इसके सम्पूर्ण और व्यापक रूप को देख नही सका है। संसार के सभी महान् तत्त्व इसी प्रकार मानव-चित्त मे अस्पष्ट रूप से आभासित होते है। उनका आभासित होना ही उनकी सत्ता का प्रमाण है। मनुष्य की श्रेष्ठतर मान्यताएँ केवल अनुभूत होकर ही अपनी महिमा सूचित करती है। उनको स्पष्ट और सुव्यवस्थित परिभाषा मे बाँधना सब समय सम्भव नही होता है। केवल नेति-नेति कहकर ही मनुष्य ने उस अनुभूति को प्रकाशित किया है। अपनी चरम सत्यानुभूति को प्रकट करते समय कबीरदास ने इसी प्रकार की

विवशता का अनुभव करते हुए कहा था—"ऐसा लो नहिं तैसा लो, मैं केहि विधि कहौ अनूठा लो !" मनुष्य की सामान्य संस्कृति भी वहुत-कुछ ऐसी ही अनूठी वस्तु है। मनुष्य ने उसे अभी तक सम्पूर्ण पाया नहीं है; पर उसे पाने के लिए व्यग्र भाव से उद्योग कर रहा है। यह मार-काट, नोंच-खसोट और झगड़ा-टंटा भी उसी प्रयत्न के अग हैं। आपको यह बात वहुत विरोधाभास-सी लगेगी, पर है सत्य। रास्ता खोजते समय भटक जाना, थक जाना या झुँझला पड़ना, इस बात के सबूत नही है कि रास्ता खोजने की इच्छा ही नहीं है। कविवर रवीन्द्र-नाथ ने अपनी कविजनोचित भाषा में इस वात को इस प्रकार कहा है कि यह जो लुहार की दुकान की खटाखट और धूल-धक्कड है, इनसे घवराने की जरूरत नही है। वहाँ वीणा के तार तैयार हो रहे हैं। जब ये तार वन जायेगे तो एक दिन इनकी मधुर संगीत-ध्वनि से निश्चय ही मन और प्राण तृप्त हो जायँगे। ये युद्ध-विग्रह, ये कूटनीति दाँव-पेंच, ये दमन और शोषण के साधन, ये सब एक दिन समाप्त हो जायँगे। मनुष्य दिन-दिन अपने महान् लक्ष्य के नजदीक पहुँचता जायगा। सामान्य मानव-संस्कृति ही ऐसा दुर्लभ लक्ष्य है। मेरा विश्वास है कि प्रत्येक देश और जाति ने अपनी ऐतिहासिक परम्पराओं और भौगोलिक परि-स्थितियों के अनुसार उस महान् लक्ष्य के किसी-न-किसी पहलू का अवश्य साक्षात्कार किया है। ज्यों-ज्यों वैज्ञानिक साधनों के परिणाम-स्वरूप भिन्न-भिन्न देश और भिन्न-भिन्न जातियाँ एक-दूसरे के नजदीक आती जायँगी, त्यों-त्यों इन अंश-सत्यों की सार्थकता प्रकट होती जायगी और हम सामान्य व्यापक सत्य को पाते जायँगे। आज की मारा-मारी इसमें थोड़ी रुकावट डाल सकती है; पर इस प्रयत्न को निःशेष भाव से समाप्त नहीं कर सकती। अपने इस विश्वास का कारण मैं आगे बताने का प्रयत्न करूँगा।

जो आदमी ऐसा विश्वास करता है, उससे संस्कृति के साथ 'भार-तीय' विशेषण जोड़ने का अर्थ पूछना नितांत संगत है ! क्या 'भारतीय' से मतलव भारतवर्ष के समस्त अच्छे-बुरे प्रयत्न और संस्कार है ? नहीं, समस्त भारतीय संस्कार अच्छे ही है या मनुष्य की सर्वोत्तम साधना की

ओर अग्रसर करनेवाले ही हैं; ऐसा मैं नहीं मानता। ऐसा देखा गया है कि एक जाति ने जिस बात को अपना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण संस्कार माना है, वह दूसरी जाति की सर्वोत्तम साधना के साथ मेल नहीं खाता। ऐसा भी हो सकता है कि एक जाति के संस्कार दूसरी जाति के संस्कार के एकदम उलटे पड़ते हों। हो सकता है कि एक जाति मंदिरों और मूर्तियों के निर्माण में ही अपनी कृतार्थता मानती हो और यह भी हो सकता है कि दूसरी जाति उनको तोड़ डालने को ही अपनी चरम सार्थकता मानती हो। ये दोनों परस्पर-विरुद्ध हैं। ऐसे स्थलों पर विचार करने की आवश्यकता होगी। श्रेष्ठ लक्ष्य परस्पर-विरोधी नहीं होता। प्रसिद्ध संत रज्जबदास ने कहा था—"सब साँच मिलै सो सांच है, ना मिलै सो झूठ।" सम्पूर्ण सत्य अविरोधी होता है। जहां भी विरोध दीखे, वहां सोचने की जरूरत होगी। हो सकता है कि दो भिन्न-भिन्न जन-समुदाय मोहवश दो असत्य बातों को ही बड़ा सत्य मान बैठे हों। हो सकता है कि दोनो में एक सही हो और दूसरा गलत। साथ ही यह भी हो सकता है कि दोनों सही रास्ते पर हों; पर उनके दृष्टिकोण गलत हो। यदि हमे अपनी गलती मालूम हो तो उसे निर्मम भाव से छोड़ देना होगा। महाभारत ने बहुत पहले घोषणा की थी कि जो धर्म दूसरे धर्म को बाधित करता है, वह धर्म नहीं है, कुधर्म है। सच्चा धर्म अविरोधी होता है—

**धर्मो यो बाधते धर्म न स धर्मो कुधर्म तत्।**
**अविरोधी तु यो धर्मः स धर्मो मुनिसत्तम॥**

मैं जब 'भारतीय' विशेषण जोड़कर संस्कृति शब्द का प्रयोग करता हूँ, तो मैं भारतवर्ष द्वारा अधिगत और साक्षात्कृत अविरोधी धर्म की ही बात कहता हूँ। अपनी विशेष भौगोलिक परिस्थिति में और विशेष ऐतिहासिक परम्परा के भीतर से मनुष्य के सर्वोत्तम को प्रकाशित करने के लिए इस देश के लोगों ने भी कुछ प्रयत्न किए है। जितने अंश में वह प्रयत्न संसार के अन्य मनुष्यों के प्रयत्नों का अविरोधी है, उतने अंश में वह उनका पूरक भी है। भिन्न-भिन्न देशों और भिन्न-भिन्न जातियों

के अनुभूत और साक्षात्कृत अन्य अविरोधी धर्मों की भाँति वह मनुष्य की जययात्रा में सहायक है। वह मनुष्य के सर्वोत्तम को जितने अंश में प्रकाशित और अग्रसर कर सका है, उतने ही अंश में वह सार्थक और महान् है। वही भारतीय संस्कृति है, उसको प्रकट करना, उसकी व्याख्या करना या उसके प्रति जिज्ञासा-भाव उचित है। यह प्रयास अपनी बड़ाई का प्रमाणपत्र संग्रह करने के लिए नही है, वल्कि मनुष्य की जययात्रा में सहायता पहुँचाने के उद्देश्य से प्ररोचित है। इसी महान् उद्देश्य के लिए उसका अध्ययन, मनन और प्रकाशन होना चाहिए।

मनुष्य की जययात्रा ! क्या मनुष्य ने किसी अज्ञात शत्रु को परास्त करने के लिए अपना दुर्द्धर रथ जोता है ? मनुष्य की जययात्रा ! क्या जान-वूझकर लोकचित्त को व्यामोहित करने के लिए वह पहले ही जैसा वाक्य वनाया गया है ? मनुष्य की जययात्रा का क्या अर्थ हो सकता है ? परन्तु मैं पाठकों को किसी प्रकार के शव्द-जाल में उलझाने का संकल्प ले कर नही आया हूँ। मुझे यह वाक्य सचमुच वड़ा वल देता है। न जाने किस अनादि काल के एक अज्ञात मुहूर्त्त में यह पृथ्वी नामक ग्रहपिंड सूर्य-मंडल से टूटकर उसके चारों ओर चक्कर काटने लगा था। मुझे उस समय का चित्र कल्पना के नेत्रों से देखने में वड़ा आनन्द आता है। उस सद्यस्त्रुटित धरित्री-पिंड में ज्वलंत गैस भरे हुए थे। कोई नही जानता कि इन असंख्य अग्निगर्भ कणों में से किसमें या किनमें जीवतत्त्व का अंकुर वर्तमान था। शायद वह सर्वत्र परिव्याप्त था। इसके वाद लाखों वर्ष तक धरती ठंडी होती रही, लाखों वर्ष तक उस पर तरल तप्त धातुओं की लहाछेह वर्षा होती रही, लाखों वर्ष तक उसके भीतर और वाहर प्रलय-कांड मचा रहा, पृथ्वी अन्यान्य ग्रहों के साथ सूर्य के चारों ओर उसी प्रकार नाचती रही, जिस प्रकार खिलाड़ी के इशारे पर सरकस के घोड़े नाचते रहते हैं। जीवतत्त्व स्थिर-अविक्षुव्ध भाव से उचित अवसर की प्रतीक्षा में वैठा रहा। अवसर आने पर उसने समस्त जड़शक्ति के विरुद्ध विद्रोह करके सिर उठाया—नगण्य तृणांकुर के रूप में ! तव से आज तक सम्पूर्ण जड़शक्ति अपने आकर्षण का समूचा वेग लगाकर भी उसे नीचे की ओर नहीं खींच सकी। सृष्टि के इतिहास में यह एकदम अघटित घटना

थी। अब तक महाकर्ष (ग्रेविटेशन पावर) के विराट वेग को रोकने में कोई समर्थ नही हो सकता था। जीवतत्त्व प्रथम वार अपनी ऊर्ध्वगामिनी वृत्ति की अदना ताकत के बल पर इस महाकर्ष को अस्वीकार कर सका। तव से वह निरन्तर अग्रसर होता गया। मनुष्य उसी की अंतिम परिणति है। वह एक कोश से अनेक कोशो के जटिल संघटन मे कर्मेन्द्रियों से ज्ञानेन्द्रियों की ओर ज्ञानेन्द्रियों से मन और वुद्धि की तरफ विकसित होता हुआ मानवात्मा के रूप में प्रकट हुआ। पंडितो ने देखा है कि मनुष्य तक आते-आते प्रकृति ने अपने कारखाने मे असंख्य प्रयोग किए है। पुराने जंतुओं की विशाल ठठरियाँ आज भी यत्र-तत्र मिल जाती है और उन असंख्य प्रयोगो की गवाही दे जाती है। प्रकृति अपने प्रयोग में कृपण कभी नही रही है। उसने वरवादी की कभी परवाह नही की। दस वृक्षों के लिए वह दस लाख वीज वनाने मे कभी कोताही नही करती। यह सव क्या अर्थ की अंधता है, सुस्पष्ट योजना का अभाव है या हिसाव न जानने का दुष्परिणाम है? कौन वताए कि किस महान् उद्देश्य की प्राप्ति के लिए प्रकृति ने इतनी वरवादी सही है? हम केवल इतना ही जानते है कि जव जीवतत्त्व समस्त विघ्न-वाधाओ को अतिक्रम करके मनुष्य रूप मे अभिव्यक्त हुआ, तव इतिहास ही वदल गया। जो कुछ जैसा होना है, वह होकर ही रहेगा—यही प्रकृति का अचल विधान है। कार्य-कारण वनता है और नये कार्य को जन्म देता है। कार्य-कारणों की इस नीरंध्र ठोस परम्परा मे इच्छा का कोई स्थान नही था। जो जैसा होने को है, वह होकर ही रहेगा। इसी समय मनुष्य आया। उसने इस साधारण नियम को अस्वीकार किया। उसने अपनी इच्छा के लिए न जाने कहाँ से एक फाँक निकाला। जो जैसा है, वैसा ही मान लेने की विवशता को उसने नही माना; जैसा होना चाहिए, वही वडी वात है। इस जगह से सृष्टि का दूसरा अध्याय शुरू हुआ। एक वार कल्पना कीजिए, तरल-तप्त धातुओं के प्रचण्ड समुद्र की, निरन्तर झरनेवाले अग्निगर्भ-मेघों की; विपुल जड़-सघात की, और फिर कल्पना कीजिए क्षुद्राकार मनुष्य की! विराट् ब्रह्माण्ड-निकाय, कोटि-कोटि नक्षत्रो का अग्निमय आवर्त्त-नृत्य, अनन्त शून्य में निरन्तर उद्भूयमान और विनाशमान नीहारिका पुञ्ज

विस्मयकारी हैं, पर उनसे अधिक विस्मयकारी है मनुष्य, जो नगण्य स्थान-काल में रहकर इनकी नाप-जोख करने निकल पड़ा है ! क्या मनुष्य इस सृष्टि की अन्तिम परिणति है ? क्या विधाता ने केशवदास के वीरबल की भाँति इस कृती वीज की रचना करके हाथ झाड़ लिया है—कै कर-तार वली वलबीर दियो करतार दुहूँ करतारी ? कौन कह सकता है ? परन्तु क्या यह मनुष्य की अमोघ जययात्रा नहीं है ? क्या यह इस बात का प्रमाण नही है कि समस्त गलतियों के बावजूद मनुष्य मनुष्यता की उच्चतर अभिव्यक्तियों की ओर ही बढ़ रहा है ?

यह जो स्थूल से सूक्ष्म की ओर अग्रसर होना है, जो कुछ जैसा होने-वाला है, उसको वैसा ही न मानकर जैसा होना चाहिए, उसकी ओर जाने का प्रयत्न है, यही मनुष्य की मनुष्यता है ! अनेक बातो में मनुष्य और पशु में कोई भेद नही है। मनुष्य पशु की अवस्था से ही अग्रसर होकर इस अवस्था में आया है। इसलिए वह स्थूल को छोड़कर रह नहीं सकता। यही कारण है कि मनुष्य को दो प्रकार के कर्त्तव्य निवाहने पड़ते है, एक स्थूल की क्षुधा को निवृत्त करना और दूसरा सूक्ष्म से सूक्ष्मतर तत्त्व की ओर बढ़ानेवाली अपनी ऊर्ध्वगामिनी वृत्ति को संतुष्ट करना। आहार-निद्रा आदि के साधन भी मनुष्य को जुटाने पडते है। यद्यपि मनुष्य-वुद्धि ने इनमें भी कमाल का उत्कर्ष दिखाया है, पर प्रयोजन प्रयोजन ही है। प्रयोजन के जो अतीत है, जहाँ मनुष्य की अनंदिनी वृत्ति ही चरितार्थ होती है, वहाँ मनुष्य की ऊर्ध्वगामिनी वृत्ति को संतोप होता है। ज्यों-ज्यों मनुष्य-संघबद्ध होकर रहने का अभ्यस्त होता गया, त्यों-त्यों उसे सामाजिक संघटन के लिए नाना प्रकार के नियम-कानून बनाने पडे। इस संघटन को दोषहीन और गतिशील बनाने के लिए उसने दण्ड-पुरस्कार की व्यवस्था भी की, इन वातों को एक शब्द मे सभ्यता कहते है। आर्थिक व्यवस्था राजनैतिक संघटन, नैतिक परम्परा और सौंदर्य-वोध को तीव्रतर करने की योजना; ये सभ्यता के चार स्तंभ है। इन सबके सम्मिलित प्रभाव से संस्कृति बनती है। सभ्यता मनुष्य के वाह्य प्रयोजनों को सहजलभ्य करने का विधान है और संस्कृति प्रयोजनातीत आंतर आनंद की अभिव्यक्ति। परंतु शायद फिर मैं पहेलियों की बोली बोलने लगा हूँ। आप जानना चाहेगे

कि यह बाह्य प्रयोजन और आंतर आभ्यन्तरिक कहा जाता है ? किसको तुम बाह्य कहते हो और किसको आंतर, तुम्हारे कथन मे प्रमाण क्या है ?

यह जो हमारे बाह्य करण है —कर्मेन्द्रिय और ज्ञानेन्द्रिय है—हमारे अत्यंत स्थूल प्रयोजनो के निवर्तक है । मन इनसे सूक्ष्म है, बुद्धि और भी सूक्ष्म है । मन मे हम हजार गज की लम्बाई की भी एकाएक धारणा नही कर सकते । पर बुद्धि द्वारा ज्योतिषी कोटि-कोटि प्रकाश-वर्षों मे फैले हुए ग्रह-नक्षत्रो की नाप-जोख किया करते है । परन्तु बुद्धि भी बड़ी चीज नही है । बुद्धि से भी बढ़कर कोई वस्तु है । वही अंतरतम है । गीता मे कहा है—

इन्द्रियाणि पराण्याहुरिन्द्रियेभ्यः परं मन. ।
मनसस्तु परा बुद्धिर्यो बुद्धेः परतस्तु सः ॥

जो वस्तु केवल इंद्रियो को संतुष्ट कर सके, वह बहुत महत्वपूर्ण नही है । जो वस्तु मन को संतुष्ट कर सके, अर्थात् हमारे भावावेगो को संतोष दे सके, वह पहली से सूक्ष्म होने पर भी बहुत बड़ी नही है । जो बात बुद्धि को संतोष दे सके, वह जरूर बड़ी है, पर वह भी बाह्य है । बुद्धि से भी परे कुछ है । वही वास्तव है, उसका संतोष ही काम्य है ! परन्तु वह क्या है ? मै भारतीय मनीषा के इस मतव्य तक आपको ले आकर यह आशा नही कर रहा हूं कि आप शास्त्र-वाक्य पर विश्वास कर लें । मैं इसके निकट आपको ले आकर छोड़ देता हूँ, क्योंकि मैं जानता हूँ कि यहाँ तक आकर आप इसकी गहराई मे बैठने का प्रयत्न अवश्य करेंगे । जब तक इसकी गहराई मे बैठने का प्रयत्न नही किया जाता, तब तक मनुष्य के बड़े-बडे प्रयत्नो का रहस्य समझ मे नही आएगा ।

तैत्तिरीय उपनिषद् की भृगुवल्ली में वरुण के पुत्र भृगु की मनोरजक कथा दी हुई है । भृगु ने जाकर वरुण से कहा था कि भगवन् मै ब्रह्म को जानना चाहता हूँ । पिता ने तप करने की आज्ञा दी । कठिन तपस्या के बाद पुत्र ने समझा—अन्न ही ब्रह्म है । पिता ने फिर तप करने को कहा । इस बार पुत्र कुछ और गहराई मे गया । उसने प्राण को ही ब्रह्म समझा । पिता को संतोष नही हुआ । उन्होने पुत्र को पुनः तप करने के

लिए उत्साहित किया। पुत्र ने फिर तप किया और समझा कि मन ही ब्रह्म है। पिता फिर भी असंतुष्ट ही रहे। फिर तप करने के बाद पुत्र ने अनुभव किया—विज्ञान ही ब्रह्म है। पर पिता को अब भी संतोष नहीं हुआ। पुनर्वार कठिन तप के बाद पुत्र ने समझा—आनन्द ही ब्रह्म है। यही चरम सत्य था। इस प्रकार अन्न (भौतिक पदार्थ)—प्राण—मन—विज्ञान—(बुद्धि)—आनंद (अध्यात्म तत्त्व)—ये ही ज्ञान के पाँच स्तर है। ये उत्तरोत्तर सूक्ष्म है। इन्हीं पाँचों को आश्रय करके संसार के भिन्न-भिन्न दार्शनिक मत बने हैं। साधारणतः इनको आश्रय करके दो-दो प्रकार के मत बन जाते हैं। तर्काश्रित मत और विश्वास समर्पित मत। संदेह को उद्रिक्त करनेवाला तर्काश्रित मत फिलासफी का प्रतिपाद्य मत बन गया है और विश्वास को आश्रय करके श्रद्धा को उद्रिक्त करनेवाला मत धर्म-विज्ञान का। भारतवर्ष का इतिहास अन्य देशों से कुछ विचित्र रहा है। सभ्यता के उषाकाल से लेकर आधुनिक काल के आरम्भ तक हमारे इस देश में नाना मानव-समूहों की धारा बराबर आती रही है। इसमें सभ्य, अर्ध-सभ्य और बर्बर सभी श्रेणी के मनुष्य रहे हैं। भारतीय मनीषी शुरू से ही मनुष्य के बहुविध विश्वासों और मतों को जानने का अवसर पा सके हैं। इसलिए यहाँ धर्म-विज्ञान और तत्त्व-जिज्ञासा कभी परस्पर विरोधी मत नहीं माने गए। भारतीय ऋषि ने दोनों का उचित सामंजस्य किया है। शायद इस विषय में भारतवर्ष सारे संसार को कुछ दे सकता है। भारतवर्ष के दार्शनिक साहित्य के आलोचकों को आश्चर्य हुआ कि इस देश में उस चीज का कभी विकास हो ही नहीं हो पाया जिसे फिलासफी कहते हैं; भारतवर्ष के दर्शन धर्म पर आधारित बताए गए हैं। 'दर्शन' शब्द का अर्थ ही देखना है। इसका अंतर्निहित अर्थ यह है कि 'दर्शन' कुछ सिद्ध महात्माओं के देखे हुए (साक्षात्कृत) सत्यों का प्रतिपादन करते है। जैसा कि हमने अभी लक्ष्य किया है, यह 'देखना' तब वास्तविक होगा जब वह केवल इंद्रिय द्वारा, प्राण द्वारा, मन द्वारा यहाँ तक कि बुद्धि द्वारा भी दृष्ट स्थूल तथ्यों को पीछे छोड़कर उस वस्तु के द्वारा देखा गया हो, जो आनंदरूप है, जो सबके परे और सबसे सूक्ष्म है। यही स्वसंवेद्य ज्ञान है परन्तु यह नहीं सम-

जानना चाहिए कि प्रत्येक व्यक्ति जो कुछ भी अनुभव करता है, वह सत्य ही है। शरीर और मन की शुद्धि आवश्यक है। जब तक मनुष्य का बाहर और भीतर शुद्ध, निर्मल और पवित्र नहीं होते, तब तक वह गलत वस्तु को सत्य समझ सकता है। चंचल मन से कोई मामूली समस्या भी ठीक-ठीक समाहित नहीं होती। यह जो बाह्य और अंतःकरणों की शुद्धि है, यही भारतीय दर्शनों की विशेषता है। जैसे-तैसे रहकर, जैसा-तैसा सोच-कर बड़े सत्य को अनुभव नहीं किया जा सकता। चंचल चित्त केवल विकृत चिन्ता में ही लगा रहता है। भारतीय मनीषियों ने इस चंचल चित्त को वश में करने के उपाय बताए हैं। इसी उपाय का नाम योग है। भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता में कहा है कि यद्यपि मन बड़ा चंचल है और उसे वश में करना कठिन है, तथापि अभ्यास और वैराग्य से उसे वश में किया जा सकता है। अभ्यास और वैराग्य के लिए भारतीय साहित्य में शताधिक ग्रन्थ वर्तमान हैं। संभवतः सारे संसार के बुद्धिजीवी इस विषय में यहाँ से कुछ सीख सकते हैं। केवल बौद्धिक विश्लेषण द्वारा सत्य तक नहीं पहुँचा जा सकता। सर्वत्र अभ्यास और वैराग्य आवश्यक है।

हमने अभी जिन पांच तत्त्वों को लक्ष्य किया, उनमें सबसे स्थूल है यह शरीर, फिर प्राण और फिर मन। शरीर का प्रतीक बिन्दु है। भारतीय मनीषियों ने अनुभव किया है कि इनमें से किसी एक को संयत करने का अभ्यास किया जाय तो बाकी संयत हो जाते हैं। भारतवर्ष के नाना आध्यात्मिक पंथ इन तीनों को संयत करने के ऊपर जोर देने के कारण अलग-अलग हो गए हैं। संयमन की विधि भी सर्वत्र एक नहीं है। नाना बौद्ध और शाक्त साधनाओं में बिन्दु को वश में करने की विधियाँ बताई गई हैं, हठयोग प्राण को वश में करने के पक्ष में है, राजयोग मन को वश करने की विधि बताता है। ये सब अभ्यास द्वारा सिद्ध होते हैं। ऊपर-ऊपर से देखनेवाले आलोचक भारतीय साधन-मार्गों में इतना अधिक भेद देख सकते हैं कि उन्हें समझ में नहीं आता कि ये विभिन्न पन्थ किस प्रकार अपने को एक ही मूल उद्गम से उद्भूत बताते हैं। गहराई में जानेवाले के लिए ये विरोध नगण्य हैं। नाना भाँति अभ्यास के द्वारा साधक बिन्दु, प्राण और मन को स्थिर करता है। तब जाकर अन्तःकरण

निर्मल स्फटिक मणि के समान होता है। परन्तु यहाँ भी भ्रांति का काश रहता है। इसीलिए भारतीय मनीषियों ने केवल अभ्यास क एकमात्र साधन नहीं माना। अभ्यास के साथ वैराग्य होना चाहि राग-द्वेष-वश जो इंद्रिय चांचल्य होता है, उसको रोकना, राग विराग के विषयों को अलग-अलग समझ सकना, मन द्वारा विषयं चिन्ता और अंत में मानसिक उत्सुकता को दबा देना—ये सब वैरा भेद हैं, परन्तु असली वैराग्य तो तब होता है जब अन्तरात्मा स इन्द्रियों से और मन-बुद्धि आदि सब तत्त्वों से अपने को पृथक् लेता है। इस प्रकार अभ्यास और वैराग्य से चित्त स्थिर होता है बुद्धि निर्मल होती है—केवल उसी समय परम सत्य का साक्षा होता है।

मेरा अनुमान है कि विचार का यह प्रकृष्ट पंथ है, परन्तु यह दावा नही है कि मैं इस बात को ठीक-ठीक समझ सकता हूँ। व यह साधन का विषय है, परन्तु यह समझना कठिन नही कि किसी की सचाई तक पहुँचने के लिए एक प्रकार के बौद्धिक वैराग्य की आ कता है। संसार की समस्त जटिल समस्याएँ नित्य-प्रति और जटि इसलिए होती जाती है कि इन पर विचार करनेवालों में मानसिक और बौद्धिक वैराग्य का अभाव है। लोग अपने-अपने विशेष स और विचार-पद्धतियो के भीतर से दूसरों को देखने का प्रयास कर और समस्याएँ और भी जटिलतर हो जाती है। बौद्धिक वैराग्य ही म को संस्कृत बनाता है।

भारतवर्ष का साहित्य बड़ा विशाल और विपुल है। उसने ज्ञान साधना के क्षेत्र में नाना भाव से विचार किया है। मैं सबकी चर्चा योग्य अधिकारी भी नहीं हूँ और यहाँ इतना समय भी नही है; इतना स्मरण कर लेना उचित है कि यह जो आध्यात्मिक परम-सत्य उपलब्धि है और जिसके लिए शारीरिक, मानसिक और बौद्धिक और वैराग्य की बात बताई गई है—सिर्फ यही एकमात्र काम्य बताया गया। यद्यपि यह परमोत्तम लक्ष्य है, पर इस लक्ष्य की पू पहले प्रत्येक व्यक्ति को कुछ ऋण चुका लेने पड़ते है। बहुत थोड़े

को इन ऋणों से छुटकारा दिया गया है। अधिकांश लोग इन ऋणों को चुकाए बिना किसी भी बड़ी साधना के अधिकारी नहीं हो सकते।

भारतीय चिन्ताधारा के अनुसार मनुष्य तीन प्रकार के ऋणों को लेकर पैदा होता है! ये तीन ऋण है—देवऋण, ऋषिऋण और पितृऋण। पैदा होते ही मनुष्य अपने सम्पूर्ण शरीर और इंद्रियों को पा जाता है। ये इंद्रिया उसे न मिलती तो वह न तो संसार का कुछ आनन्द ही उपभोग कर सकता, न कुछ नया दे ही सकता। निश्चय ही वह माता-पिता के निकट इसके लिए ऋणी है। परन्तु वस्तुतः यह अनादिकालीन धारा का परिणाम पितृ-पितामहो ने उसे जो शरीर दिया है, उसका क्या कोई प्रतिदान दे सकता है? भारतीय मनीषियो ने इसका एकमात्र उपाय यह बताया है कि मनुष्य इसे ऋण के रूप मे स्वीकार कर ले और पितृ-पितामहो की इस धारा को आगे बढा दे। धारा रुद्ध न होने पावे। कौन जानता है, भविष्य मे उसी धारा मे कौन कृती बालक पैदा होकर संसार को नई रोशनी दे? इसीलिए शास्त्रकारो ने पितृऋण से मुक्ति पाने का उपाय संतान उत्पन्न करना और उन्हे शिक्षित बनाकर समाज के हाथो सौंप जाने को बताया है। फिर मनुष्य पैदा होते ही अनेक विद्वानों और विज्ञानियो की आविष्कृत ज्ञानराशि को सहज ही पा जाता है। हर व्यक्ति को नये सिरे से अगर अपना-अपना प्रयोग और आविष्कार चलाना पड़ता तो मनुष्य की यह दुनिया कैसी बन गई होती, यह केवल सोचने की बात है। सो मनुष्य इस प्रकार अतीत के ऋषियो का ऋण लिए हुए पैदा होता है। इसे चुकाने का उपाय ज्ञान की धारा की रक्षा और उसे अग्रसर कर देना है। विद्या पढना और ज्ञानधारा को अग्रसर करना कोई कृतित्व नही, सिर्फ कर्जा चुकाने का कर्तव्य-पालन-मात्र है। फिर अन्न को पैदा करनेवाली पृथ्वी, जल बरसाने वाले मेघ, प्रकाश देनेवाला सूर्य आदि प्राकृतिक शक्तियाँ जिन्हे भारतीय मनीषी 'देवता' कहता है—हमे अनायास मिल गई है। भारतीय मनीषी ने इनके ऋण से मुक्ति पाने का उपाय बाँटकर भोग करना बताया है। जो तुम्हारे पास है, सबको बाँटकर ग्रहण करो। सो ये तीन ऋण मनुष्य के जन्म से ही लदे आते है। इन तीन ऋणो को चुकाये बिना मोक्ष

पाने का प्रयत्न पाप है। भारतवर्ष में प्रत्येक व्यक्ति से यह कम-से-कम आशा की गई है कि वह समाज को स्वस्थ और शिक्षित सन्तान दे, प्राचीन ज्ञान-परम्परा की रक्षा करे और उसे आगे बढ़ाने का प्रयत्न करे और प्राकृतिक शक्तियों से प्राप्त सम्पदा को निजी समझकर दबा न रखे। ये ऋण हैं। मनुस्मृति के छठवें अध्याय में कहा गया है कि जो इनको चुकाए बिना ही मोक्ष की कामना करता है, वह अतःपतित होता है :

**ऋणानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत् ।**
**अनपाकृत्य मोक्षन्तु सेवमानो व्रजत्यधः ।**

जब तक ये ऋण चुका नहीं दिये जाते, तब तक मनुष्य को बड़ी बात सोचने का अधिकार नही है।

भारतवर्ष ने एशिया और यूरोप के देशों को अपनी धर्म-साधना की उत्तम वस्तुएँ दान दी है। उसने अहिंसा और मैत्री का सन्देश दिया है, क्षुद्र दुनियावी स्वार्थों की उपेक्षा करके विशाल आध्यात्मिक अनुभूतियों का उपदेश दिया है और उससे जिन बातों को ग्रहण किया है, वे भी उसी प्रकार महान् और दीर्घस्थायी रही है। उच्चतर क्षेत्र के आदान-प्रदान के ठोस चिह्न अब भी इस भूमि के नीचे से निकलते रहते हैं और विदेशों में मिल जाया करते है। हमारा धर्म, विज्ञान, हमारा मूर्ति और मन्दिर-शिल्प; हमारा दर्शन-शास्त्र, हमारे काव्य और नाटक, हमारी चिकित्सा और ज्योतिष संसार में गए है; सम्मानित और स्वीकृत हुए है और संसार की उच्च चिंतनशील जातियो से थोड़ा-बहुत प्रवाहित भी हुए हैं। मैं आज आपको उस दिव्य लोक की सैर नही करा सका, जहाँ भारतीय आचार्य पर्वतों और रेगिस्तानों को लाँघकर अहिंसा और मैत्री का सन्देश देते हैं, जहाँ हमारे शिल्पी गांधार और यवन कलाकारों के साथ मिल-कर पत्थर में जान डाल रहे हैं, जहाँ अरब और ईरान के मनीषियों के साथ मिलकर वे चिकित्सा और ज्योतिष का प्रचार कर रहे है, जहाँ मलय और यवद्वीप में वहाँ के निवासियो से मिलकर शिल्प और कला में नया प्राण-सचार कर रहे है। मैं उस परम मोहक लोक में आपको न ले

जाकर शास्त्रीय नीरस विचारों मे उलझाए रखा; परन्तु इसके लिए मुझे क्षमा मांगने की जरूरत नहीं है, क्योंकि मेरा विश्वास है कि भारतीय मनीषियों ने अपने देशवासियों में जीवन के आवश्यक कर्तव्य और वैराग्य की महिमा और मूल्य को अपेक्षा सुख की ओर झुकने का प्रेम पैदा किया, उसका ही परिणाम है कि भारतवर्ष दीर्घकाल तक पशु-सुलभ क्षुद्र स्वार्थों का गुलाम नहीं बन सका। आज हम सांस्कृतिक दृष्टि से जो बहुत नीचे गिर गए है, उसका प्रधान कारण यही है कि हम इस महान् आदर्श को भूल गए है। मेरा विश्वास है कि इन आदर्शों को नई परिस्थितियो के अनुकूल बनाकर ग्रहण करने से हम तो ऊपर उठेंगे ही, सारे संसार को भी उनमे कुछ-न-कुछ ऐसा अवश्य मिलेगा जिससे उसे वर्तमान प्रलयकार अवस्था से उबरने का मौका मिले।

भारतवर्ष ने सामान्य मानवीय संस्कृति को पूर्ण और व्यापक बनाने की जो महती साधना की है, उसके प्रत्येक पहलू का अध्ययन और प्रकाशन हमारा अत्यन्त महत्त्वपूर्ण कर्त्तव्य होना चाहिए।[1]



---

१. बिहार प्रान्तीय संस्कृति-सम्मेलन, मंदार, भागलपुर में दिया गया भाषण।

# साधारणीकरण

काव्य में वर्णित विशिष्ट रामादि पात्रों के 'भाव' सर्वसाधारण या कम से कम 'सहृदय-साधारण' के आस्वाद के विषय किस प्रकार हो जाते हैं?—काव्यशास्त्र का यह अत्यन्त मौलिक प्रश्न है। काव्य मानव-जीवन का अत्यन्त प्राचीन एवं मूल्यवान् उपकरण है : वह सहस्राब्दियों से संस्कृत मानव की आत्माभिव्यक्ति तथा आत्मास्वाद का सुन्दर माध्यम रहा है। ज्यों ही चिंतनशील मनुष्य ने जीवन और जगत् के अनेक तथ्यों के साथ-साथ काव्य के आस्वाद के विषय मे विचार आरम्भ किया होगा, पहला प्रश्न यही उठा होगा कि राम और दुष्यन्त आदि से हमारा क्या सम्बन्ध ? जब देश और काल का विराट् व्यवधान हमारे और उनके बीच विद्यमान है, तब उनके भाव हमारे आस्वाद्य किस प्रकार बन जाते हैं ? इस प्रश्न का सबसे प्रामाणिक समाधान है साधारणीकरण-सिद्धान्त जिसके बीज तो 'नाट्यशास्त्र' आदि में भी मिल जाते हैं—यथा 'एभ्यश्च सामान्यगुणयोगेन रसा निष्पद्यन्ते' अर्थात् जब इन भावों को सामान्य रूप से प्रस्तुत किया जाता है तो रसों की निष्पत्ति होती है,' परन्तु निश्चित उल्लेख भट्टनायक के उद्धरणों में ही पहली बार मिलता है।

भट्टनायक के उद्धरण का अभीष्ट अंश इस प्रकार है—

विभावादिसाधारणीकरणात्मना × × × भावकत्वव्यापारेण भाव्यमानो रसः × × × भोगेन परं भुज्यत इति।"

—अर्थात् विभावादि के साधारणीकरणरूप भावकत्व नामक व्यापार द्वारा भाव्यमान स्थायिभावरूप रस × × × भोजकत्व व्यापार के द्वारा आस्वादित किया जाता है।

इसका विश्लेषण करने पर निम्नलिखित तथ्य प्राप्त होते हैं :

---

१. नाट्यशास्त्र, का० मा०, पृष्ठ ४०६।

(क) साधारणीकरण विभावादि का होता है।

(ख) यह साधारणीकरण ही वस्तुतः भावकत्व व्यापार का प्राण है—अर्थात् दोनों एक ही हैं।

(ग) भावकत्व व्यापार द्वारा भाव्यमान स्थायी भाव ही रस-रूप में परिणत हो जाता है। भाव्यमान को 'काव्यप्रकाश' के टीकाकार ने 'साधारणीकृत' का ही पर्याय माना है और इसमें विप्रतिपत्ति के लिए विशेष अवकाश नही होना चाहिए।

(घ) साधारणीकरण रसास्वाद से पूर्व की प्रक्रिया है, यह वह प्रक्रिया है जो रस के विभिन्न अवयवों को अपने-अपने वैशिष्ट्य से मुक्त कर आस्वाद्य रूप मे प्रस्तुत कर देती है।

अभिनवगुप्त ने भट्टनायक के मत मे संशोधन कर साधारणीकरण के प्रसंग को अपने ढंग से प्रस्तुत किया है: उनके उद्धरण इस प्रकार है—

तस्यां च यो मृगपोतकादिर्भाति तस्य विशेषरूपत्वाभावाद्भीत इति, त्रासकस्यापारमार्थिकत्वाद्भयमेव परं देशकालाद्यनालिंगितम्।

—अर्थात् काव्य की उस प्रतीति मे जो मृगशावक आदि विषय रूप से भासता है, उसके विशेष रूप न होने से, 'यह भीत है' यह ज्ञान तथा त्रासक (दुष्यन्त आदि) के वास्तविक न होने से, भय ही देशकाल आदि से पूर्णतः असम्बद्ध रूप मे प्रतीत होता है।

इसका अभिप्राय यह हुआ कि आश्रय और आलम्बन का साधारणीकरण हो जाने से स्थायी भाव ही देशकाल के बन्धन से मुक्त हो जाता है।

इस तथ्य को और स्पष्ट करते हुए अभिनवगुप्त लिखते है—

तत एव भीतोऽहं भीतोऽयं शत्रुर्वयस्यो मध्यस्थो वा इत्यादि प्रत्ययेभ्यो दुःखसुखादिकृतबुद्ध्यन्तरोदयनियमवत्तया विघ्नबहुलेभ्यो विलक्षण निर्विघ्न-प्रतीतिग्राह्य × × × भयानको रसः।

—इसीलिए 'मै भीत हूँ,' 'यह भीत है' या 'शत्रु, मित्र अथवा तटस्थ भीत है,' इत्यादि सुख-दुःखकारी अन्य प्रत्ययो (ज्ञान) को नियमतः उत्पन्न करने के कारण विघ्न-बहुल प्रतीतियो से भिन्न, निर्विघ्न प्रतीति-रूप मे ग्राह्य [भय स्थायी भाव ही] भयानक रस बन जाता है।

अर्थात् काव्य में स्थायी भाव सभी प्रकार के व्यक्ति-संसर्गों से मुक्त हो जाता है—ये व्यक्ति-संसर्ग अपनी परिमिति के कारण दुःखादि के कारण होते हैं, अतः इनसे मुक्ति का अभिप्राय होता है लौकिक दुःख-सुख आदि की चेतना से मुक्ति।

यह साधारणत्व परिमित न होकर सर्वव्याप्त होता है—अनादि संस्कारों मे चित्रित चित्तवाले समस्त सामाजिकों की एक-जैसी वासना होने के कारण सभी को एक-जैसी ही प्रतीति होती है—

तत एव न परिमितमेव साधारण्यमपि तु विततम्.........अतएव सर्वसामाजिकानामेकघनतयैव प्रतिपत्तिः ......... सर्वेषामनादिवासना-चित्रीकृतचेतसाम् वासनासंवादात्।

—इस प्रकार, एकाग्रचित्त होने के कारण, समस्त सामाजिक जन को रंगमंच पर उपस्थित नृत्त, गीत आदि सुधासागर के समान प्रतीत होते हैं—

तथा ह्येकाग्रसकलसामाजिकजनः खलु। नृत्तं गीतं सुधासारसागरत्वेन मन्यते॥

इन उद्धरणों के आधार पर अभिनव के अनुसार—

(क) साधारणीकरण विभावादि का ही नहीं होता, स्थायी भाव का भी होता है। जिस प्रकार विभावादि स्थायी भाव के कारण होते हैं, उसी प्रकार विभावादि का साधारणीकरण भी स्थायी भाव के साधारणी-करण का कारण होता है।

(ख) स्थायी भाव के साधारणीकरण का अर्थ है देशकाल के बन्धन, व्यक्तिसंसर्ग आदि से मुक्ति। व्यक्ति-चेतना के कारण ही भाव की प्रतीति में सुख-दुःखात्मकता का समावेश रहता है, उसके अभाव में ऐन्द्रिय सुख-दुःख की भावना भी नष्ट हो जाती है।

(ग) कला के क्षेत्र मे भाव का साधारणीकरण वैयक्तिक नहीं वरन् सामूहिक क्रिया है, केवल एक प्रमाता का ही भाव मुक्त नही होता—वरन् समस्त सामाजिक एकाग्रचित होकर मुक्त भाव का सामूहिक रूप से अनुभव करते है।

(घ) अतः साधारणीकरण का सार है स्थायी भाव का साधारणीकरण।

उपर्युक्त संशोधन के प्रकाश में 'काव्यप्रकाश' के टीकाकार गोविन्द ठाकुर ने भट्टनायक के साधारणीकरण-सिद्धान्त को संक्षिप्त एवं स्वच्छ रूप में इस प्रकार उपस्थित किया है—

भावकत्वं साधारणीकरणम्। तेन हि व्यापारेण विभावादयः स्थायी च साधारणीक्रियन्ते। साधारणीकरणं चैतदेव यत्सीतादिविशेषाणां कामिनीत्वादिसामान्योपस्थितिः। स्थाय्यनुभावादीनां च सम्बन्धिविशेषानवच्छिन्नत्वेन।[1]

—अर्थात् भावकत्व का अर्थ है साधारणीकरण। इस व्यापार के द्वारा विभावादि का और स्थायी भावों का साधारणीकरण होता है। साधारणीकरण से अभिप्राय है सीतादि विशेष पात्रों का कामिनी आदि सामान्य रूपों में उपस्थित होना। स्थायी भाव और अनुभाव के साधारणीकरण का आशय है विशिष्ट सम्बन्धों से मुक्ति।

---

१. काव्यप्रकाश, निर्णयसागर प्रेस, पृष्ठ ६६।

२. इस प्रसंग में कुछ विप्रतिपत्तियाँ प्रस्तुत की गयी हैं। (देखिए 'रस-गंगाधर का शास्त्रीय विवेचन पृ० १५४-१५८')। विषय के निर्भ्रान्त ज्ञान के लिए समाधान कर लेना चाहिए। एक विप्रतिपत्ति तो यह है कि साधारणीकरण भावकत्व की आत्मा या मूल तत्व है पर्याय नहीं है। इसके समर्थन में दो तर्क दिए गये हैं—(१) भट्टनायक ने 'साधा-रणीकरणात्मना' पद का प्रयोग किया है, 'साधारणीकरणरूपेण' का नहीं, (२) भावकत्व व्यापार का कार्य विभावादि का साधारणीकरण मात्र नहीं है, निजमोहसंकटता का निवारण भी है। हमारा विचार है कि इतना बारीक कातने से मूल सिद्धान्त के प्रतिपादन में बाधा पड़ती है। पहला तर्क शाब्दिक अधिक है, दोनों पदों के मूल अर्थ में विशेष भेद नहीं है, दूसरे तर्क का उत्तर यह है कि निजमोहसंकटता का निवारण भी तो साधारणीकरण-प्रक्रिया का ही अंग है जिसके आधार पर आगे चलकर स्थायी भाव के ( निर्विघ्न प्रतीतिरूप ) साधारणीकरण की व्यवस्था की गयी है। दूसरी विप्रतिपत्ति भट्टनायक के ही कुछ ऐसे वाक्यों को लेकर उपस्थित की गयी है जो उपर्युक्त

इस व्याख्या के अनुसार विभाव अर्थात् आश्रय, आलम्बन और उद्दीपन अनुभव, स्थायी या संचारी (स्थायी के द्वारा संचारी की व्यंजना स्पष्ट ही है)—सभी का साधारणीकरण होता है। उदाहरण से स्थिति और भी स्पष्ट हो जाएगी—

भूप बागु वर देखेउ जाई। जहँ वसंत रितु रही लोभाई।
लागे विटप मनोहर नाना। वरन वरन वर वेलि विताना।
नव पल्लव फल सुमन सुहाए। निज सम्पति सुररूख लजाए।
चातक कोकिल कीर चकोरा। कूजत विहग नटत कल मोरा।
मध्य बाग सरु सोह सुहावा। मनि सोपान विचित्र वनावा।
बिमल सलिलु सरसिज बहुरंगा। जल-खग कूजत गुंजत भृंगा।

× × ×

---

स्थापनाओं के विरोधी प्रतीत होते हैं। ये वाक्य इस प्रकार हैं—

न च सा प्रतीतिर्युक्ता। सीतादेरविभावत्वात्। स्वकान्तास्मृत्यसंवेदनात् देवतादौ साधारणीकरणायोग्यत्वात्। समद्रलंघनादेरसाधारण्यात्।"

अर्थात् वह प्रतीति मान्य नहीं है। वास्तविक सीतादि के विभावरूप में उपस्थित न होने से। अपनी स्त्री आदि की स्मृति अभिनय-काल में न होने से। देवतादि (सीता, पार्वती आदि पूजनीया देवियों के साधारणीकरण के अयोग्य होने से। समुद्रलंघन आदि के असाधारण होने से। (हि०अ०भा०, पृ० ४६२-६३) इन वाक्यों को पढ़कर ऐसा प्रतीत होता है मानो भट्टनायक को अलौकिक पात्रों और कार्यों का साधारणीकरण मान्य नहीं है। किन्तु स्थिति बिलकुल विपरीत है; भट्टनायक तो उसे मानकर ही चलते हैं चूंकि इनका साधारणीकरण सिद्ध है, इसीलिए रस की [प्रत्यक्ष] प्रतीति असिद्ध हो जाती है। उनका तर्क स्पष्ट है: यदि रस की प्रत्यक्ष प्रतीति मान ली जाए तो सीतादि देवियों का और समुद्रलंघन आदि देवकार्यों का साधारणीकरण नहीं हो सकेगा, परन्तु चूँकि इनका साधारणीकरण सिद्ध है इसलिए रस की प्रतीति असिद्ध है।

तेहि अवसर सीता तहँ आई। गिरिजा पूजन जननि पठाई।

× × ×

कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि। कहत लषन सन रामु हृदयँ गुनि।
मानहुँ मदन दुंदुभी दीन्ही। मनसा बिस्व बिजय कहँ कीन्ही।
अस कहि फिरि चितए तेहि ओरा। सिय मुख ससि भए नयन चकोरा।
भए बिलोचन चारु अचंचल। मनहुँ सकुचि निमि तजे दृगंचल।
देखि सीय सोभा सुखु पावा। हृदयँ सराहत बचनु न आवा।

× × ×

सिय सोभा हिअँ बरनि प्रभु, आपनि दसा बिचारि।
बोले सुचि मन अनुज सन, बचन समय अनुहारि॥

तात जनकतनया यह सोई। धनुषजग्य जेहि कारन होई।
पूजन गौरि सखीं लै आई। करत प्रकासु फिरहि फुलवाई।
जासु बिलोकि अलौकिक सोभा। सहज पुनीत मोर मनु छोभा।
सो सबु कारन जान बिधाता। फरकहिं सुभग अंग सुनु भ्राता।

× × ×

करत बतकही अनुज सन, मनु सिय रूप लोभान।
मुख सरोज मकरंद छबि, करै मधुप इव पान॥[1]

यहाँ राम आश्रय हैं, सीता आलम्बन है, वासन्ती वैभव से समृद्ध जनक-वाटिका उद्दीपन है, राम के पुलक आदि अनुभाव हैं, रति स्थायी है और हर्ष, वितर्क मति आदि संचारी हैं। उपर्युक्त व्याख्या के अनुसार प्रस्तुत प्रसंग की रसास्वादन-प्रक्रिया मे इन सभी का साधारणीकरण हो जाता है। आश्रय राम के साधारणीकरण का अर्थ यह है कि वे राम न रहकर रति-मुग्ध सामान्य पुरुप वन जाते हैं—उनके देश और काल तथा उनसे अनुवद्ध वैशिष्ट्य तिरोभूत हो जाते है और नारी के सौन्दर्य से अभिभूत सामान्य किशोर मन उभरकर सामने आ जाता है। आलम्बन सीता के साधारणीकरण का आशय भी वहुत कुछ ऐसा ही है।—अर्थात् उनका भी देशकालावच्छिन्न वैशिष्ट्य समाप्त हो जाता है और सामान्य

१. रामचरितमानस, बालकांड, दोहा २२६-२३१

कामिनी रूप शेष रह जाता है। अनुभाव के साधारणीकरण से अभिप्राय यह है कि राम की चेष्टाएँ राम से सम्बद्ध न रहकर सामान्य मुग्ध पुरुष की चेष्टाएँ बन जाती हैं। इस प्रकार रत्यादि स्थायी भाव और हर्ष, वितर्क आदि संचारी भाव भी एक ओर राम-सीता से और दूसरी ओर सहृदय तथा उसके आलम्बन से सम्बद्ध नही रह जाते—वे वैयक्तिक रागद्वेष से मुक्त हो जाते हैं। उपर्युक्त प्रसंग में जो रति स्थायी भाव है वह न राम की सीता के प्रति रति है, न सहृदय की सीता के प्रति और न सहृदय की अपने प्रणय-पात्र के प्रति—यह तो निर्मुक्त रति भाव है जिसमें स्व-पर की चेतना निश्शेष हो चुकी है। मूलतः यह सहृदय का ही स्थायी भाव है, परन्तु साधारणीकृति के कारण व्यक्ति-चेतना से निर्मुक्त हो गया है। इस प्रकार रस के अवयवों में जो मूर्त है वे विशेष से सामान्य बन जाते है और जो अमूर्त भाव-रूप है वे व्यक्ति-संसर्गों से मुक्त हो जाते है—विभावों की देशकाल के वन्धन से मुक्ति होती है और भावों की स्व-पर की चेतना से।

संस्कृत के परवर्ती शास्त्रकार प्रायः इसी मत की आवृत्ति करते रहे—केवल दो आचार्यों—विश्वनाथ और जगन्नाथ—के विवेचन में वैचित्र्य के कुछ संकेत मिलते है। विश्वनाथ ने वैसे तो स्थायी भाव और विभावादि सभी का साधारणीकरण माना है—

> साधारण्येन रत्यादिरपि तद्वत्प्रतीयते।
> परस्य न परस्येति ममेति न ममेति च॥ सा० द०—३.१२॥
> तदास्वादे विभावादेः परिच्छेदो न विद्यते। ३.१३ का पूर्वार्ध॥

—शृङ्गारादि रसों के स्थायी भाव रति आदिक भी काव्य-नाट्यादि मे सामान्य रूप से प्रतीत होते है। रसास्वाद के समय विभावादिकों का ये (विभावादि) मेरे हैं अथवा मेरे नहीं है—अन्य के है अथवा अन्य के नही है,' इस विशेष रूप से परिच्छेद अर्थात् सम्वन्ध-विशेष का स्वीकार अथवा परिहार नही होता है।

किन्तु उन्होंने आश्रय के साथ प्रमाता के अभेद या तादात्म्य को औरों की अपेक्षा अधिक महत्त्व दिया है—

व्यापारोऽस्ति विभावादेर्नाम्ना साधारणीकृतिः ॥ ३.९॥
तत्प्रभावेण, यस्यासन्पाथोधिप्लवनादयः ।
प्रमाता तदभेदेन स्वात्मानं प्रतिपद्यते । ३.१० ॥
उत्साहादिसमुद्बोधः साधारण्याभिमानतः ।
नृणामपि समुद्रादिलंघनादौ न दुष्यति ॥ ३.११ ॥

—यही साधारणीकरण विभावादि का विभावन नामक व्यापार है। इसी के प्रभाव से उस समय प्रमाता अपने को समुद्रलंघन करनेवाले हनुमान् आदि से अभिन्न समझने लगता है। (हनुमान् आदि के साथ) साधारण्याभिमान अर्थात् अभेद-ज्ञान हो जाने पर मनुष्यों का भी समुद्रलघन आदि मे उत्साह दूषित नही है।

इसका सारांश यह है कि साधारणीकरण व्यापार के प्रभाव से प्रमाता का आश्रय के साथ तादात्म्य हो जाता है—सामान्य आश्रय के साथ ही नही वरन् अलौकिक शक्ति-सम्पन्न देवादि के साथ भी। उदाहरण के लिए, लौकिक परिस्थिति में सामान्य जन के लिए समुद्रलंघन के उत्साह का अनुभव सम्भव नहीं है, किन्तु काव्य-नाट्यादि मे, साधारणीकरण के प्रभाव से उसका हनुमान आदि के साथ तादात्म्य हो जाने के कारण, इस प्रकार का उत्साह भी सहज सम्भव हो जाता है। यह प्रसग अभावात्मक रूप में भट्टनायक ने भी उठाया था—विश्वनाथ ने भावात्मक रूप में उसे और भी उभारकर सामने रखा है। पडितराज जगन्नाथ ने भी नव्यन्याय के आलोक मे प्रकारान्तर से आश्रय के साथ तादात्म्य का ही कथन किया है, किन्तु इस संदर्भ में उन्होंने 'दोप' शव्द का प्रयोग अधिक शुद्ध माना है—

"काव्ये नाट्ये च, कविना नटेन च प्रकाशितेपु विभावादिषु, व्यंजन-व्यापारेण दुष्यन्तादौ शकुन्तलादिरतौ गृहीतायामनन्तर च सहृदयतोल्लासितस्य भावनाविशेपरूपस्य दोपस्य महिम्ना, कल्पितदुष्यन्तत्वावच्छादिते स्वात्मन्यज्ञानावच्छिन्ने शुक्तिकाशकल इव रजतखण्ड, समुत्पद्यमानोऽनिर्वचनीयः साक्षिभास्यशकुन्तलादिविपयकरत्यादिरेव रसः।"[1]

---

१. हिन्दी-रसगंगाधर, प्रथम अध्याय, पृष्ठ १०१।

—इसका अभिप्राय यह है कि पहले तो हमे काव्य और नाटक में कवि तथा नट द्वारा प्रस्तुत विभावादि का ज्ञान होता है। फिर व्यंजना-व्यापार के द्वारा यह प्रतीति होती है कि दुष्यंत शकुन्तला के प्रति अनुरक्त है। इसके उपरान्त सहृदयता के कारण हमारे चित्त में एक प्रकार की भावना उत्पन्न हो जाती है, अर्थात् हम अपनी सहृदयता के कारण दुष्यं-तादि के विषय में पुनः-पुनः अनुसंधान करने लग जाते हैं। यह भावना एक ऐसा दोष है जिससे हमारी आत्मा कल्पित दुष्यंतत्व आदि से आच्छा-दित हो जाती है, अर्थात् उस समय हम अपने को दुष्यंत समझने लगते है—"और जब हम अपने को दुष्यन्त समझ लेते हैं, तब हमें अपने को शकुन्तला का प्रेमी समझने में कोई बाधा नही रह जाती अर्थात् उक्त दोष के कारण कल्पित दुष्यंतत्व से आच्छन्न आत्मा में कल्पित शकुन्तलाविषयक रति भी भासित होने लगती है जैसे दूरत्व आदि दोषों के कारण जब सीपी के टुकड़े अज्ञान से ढक जाते है—वास्तविक रूप में नहीं समझ पड़ते; तब उन टुकड़ों में ही चाकचिक्य दोष से चाँदी के टुकड़े उत्पन्न हो जाते हैं—अर्थात् वे सीप के टुकड़े चाँदी के टुकड़े प्रतीत होने लगते हैं। यद्यपि न हममें शकुन्तला आदि की रति वास्तविक रूप में रहती है, न सीप के टुकड़ों में चाँदीपन, तथापि साक्षी आत्मा उनका भान करा देती है।[1]

---

१. वस्तुतः पंडितराज ने सामान्य रूप से साधारणीकरण को स्वीकार नहीं किया—

"यद्यपि विभावादीनां साधारण्यं प्राचीनैरुक्तम् तदपि काव्येन शकुन्तलादिशब्दैः शकुन्तलात्वादिप्रकारकबोधजनकैः प्रतिपाद्यमानेषु शकुन्तलादिषु दोषविशेषकल्पनं विना दुरुपपादम्।"

—अर्थात् यद्यपि प्राचीन आचार्यो ने विभावादि के साधारणी-करण का कथन किया है, फिर भी यह बात दोष-विशेष की कल्पना के बिना बन नहीं सकती क्योंकि काव्यों में शकुन्तला आदि शब्दों के द्वारा ही शकुन्तला आदि का प्रतिपादन रहता है और जो शब्द शकुन्तलात्वेन शकुन्तला आदि के बोधक हैं, फिर कान्तात्वेन उनका

